उपधि **दुविहं** - इन दोनों प्रकार की उपधि तथा, **भंडयं** - भंडोपकरण को, **गिण्हंतो** - ग्रहण करता हुआ, **य** - और, **णिक्खिवंतो** - रखता हुआ, **मुणी** - मुनि, **इमं** - इस, **विहिं** - विधि का, **पउंजेज्ज** - प्रयोग करे ॥ १३ ॥

**विवेचन** - जो सदैव पास रखी जाती है, वह 'ओघ उपधि' कहलाती है । यथा - रजोहरण वस्त्र-पात्र आदि । जो संयम-रक्षार्थ थोड़े समय के लिए ग्रहण की जाती है वह 'औपग्रहिक' उपधि कहलाती है । जैसे - पाट-पाटला शय्या आदि ।

**चक्खुसा पडिलेहित्ता, पमज्जेज्ज जयं जई ।**
**आइए णिक्खिवेज्जा वा, दुहओ वि समिए सया ॥**

- **समिए** - समितिवन्त, **जई** - यति-साधु, **सया** - सदैव, - यतनापूर्वक, **चक्खुसा** - आँखों से, **पडिलेहित्ता** - देख [illegible]र, **पमज्जेज्ज** - प्रमार्जन कर के, **दुहओ वि** - दोनों [illegible] की उपधि को, **आइए** - ग्रहण करे, **वा** - तथा, [illegible]ज्जा - रखे ॥ १४ ॥

**उच्चारं पासवणं, खेलं सिंघाण-जल्लियं ।**
**आहारं उवहिं देहं, अण्णं वा वि तहाविहं ॥ १५ ॥**

पाँचवी परिस्थापनिका समिति कहते हैं, **उच्चारं** - बड़ीनीत (विष्ठा), **पासवणं** - प्रस्रवण - लघुनीत (मूत्र), **खेलं** - खंखार, **सिंघाण** - नाक का मैल, **जल्लियं** - शरीर का मैल, **आहारं** - जिस आहार को कारण वश परठना पड़े वैसा विष मिश्रित आहार, **उवहिं** - जीर्ण वस्त्रादि उपधि, **देहं** - मृत शरीर, **वा वि** - अथवा, **तहाविहं** - इसी प्रकार की, **अण्णं** - अन्य कोई वस्तु जो परठने



योग्य हो, इन सब को यतनापूर्वक दस विशेषणों वाले स्थण्डिल में परठे ॥ १५ ॥

**अणावायमसंलोए, अणावाए चेव होइ संलोए ।**
**आवायमसंलोए, आवाए चेव संलोए ॥ १६ ॥**

- कैसे स्थण्डिल में परठना चाहिए ? इसके लिए प्रथम बोल के चार भांगे करके बतलाये जाते हैं :- **अणावायमसंलोए** - १ - जहाँ कोई आता जाता भी न हो और देखता भी न हो, **चेव** - और, **अणावाए होइ संलोए** - २ - जहाँ आता जाता तो कोई नहीं किन्तु दूर खड़ा हुआ देखता हो, **आवायमसंलोए** - ३ - जहाँ कोई आता जाता तो है, परन्तु देखता नहीं, **चेव** - और, **आवाए संलोए** - ४ - जहाँ कोई आता जाता भी है और देखता भी है । ये चार भंग हैं । इनमें पहला भंग शुद्ध है । शेष तीन भंग अशुद्ध हैं ॥ १६ ॥

**अणावायमसंलोए, परस्सऽणुवघाइए ।**
**समे अज्झुसिरे यावि, अचिर-कालकयम्मि य ॥**
**वित्थिण्णे दुरमोगाढे, णासण्णे बिलवज्जिए ।**
**तसपाण-बीयरहिए, उच्चाराईणि वोसिरे ॥**

- अब स्थण्डिल के दस विशेषण कहे - परस्स

दूसरों का, **अणावायमसंलोए** - १ -

वाले किसी का आना-जाना न हो पड़ती

**अणुवघाइए**- २ - जहाँ संयम की

विराधना न हो तथा आत्मा की और

**समे** - ३ - जहाँ ऊंची-नीची भूमि न



**अज्झुसिरे** – ४ – जहाँ पोलार न हो या घास और पत्तों आदि से ढंकी हुई न हो अर्थात् साफ खुली हुई भूमि हो, **यावि** – और, **अचिर काल कयम्मि** – ५ – जो भूमि दाह आदि से थोड़े काल पहले अचित्त हुई हो, **वित्थिण्णे** – ६– जो भूमि विस्तृत हो अर्थात् कम से कम एक हाथ लम्बी चौड़ी हो, **दूरमोगाढ़े** – ७ – जहाँ कम से कम चार अंगुल नीचे तक भूमि अचित्त हो, **ण आसण्णे** – ८ – जहाँ गांव बगीचा आदि अति निकट न हो, **बिलवज्जिए** – ९– जहाँ चूहे आदि का बिल न हो, **तसपाण बीयरहिए** – १० – जहाँ बेइन्द्रियादि त्रस जीव तथा शालि आदि बीज न हों । इन दस विशेषणों वाले स्थण्डिल में **उच्चाराईणि** – मल-मूत्रादि का, **वोसिरे** – त्याग करे ॥ १७-१८ ॥

**एयाओ पंच समिईओ, समासेण वियाहिया ।**
**इत्तो य तओ गुत्तीओ, वोच्छामि अणुपुव्वसो ॥**

– **एयाओ** – ये, **पंच** – पाँच, **समिईओ** – समितियाँ, – संक्षेप से, **वियाहिया** – कही गई हैं । **इत्तो** – अब इसके पश्चात्, **तओ** – तीन, **गुत्तीओ** – गुप्तियों का, **अणुपुव्वसो**- अनुक्रम से, **वोच्छामि ( वुच्छामि )** – वर्णन करूँगा ॥ १९ ॥

**सच्चा तहेव मोसा य, सच्चामोसा तहेव य ।**
**चउत्थी असच्चमोसा य, मणगुत्ती चउव्विहा ॥**

– **सच्चा** – सत्या, **य** – और, **मोसा** – मृषा, **तहेव** – तथा, **सच्चामोसा** – सत्यामृषा, **तहेव य** – और, **चउत्थी** – चौथी, **असच्चमोसा** – असत्यामृषा । इस प्रकार, **मणगुत्ती** – मनोगुप्ति, **चउव्विहा** – चार प्रकार की कही गई है ।। २० ॥



**संरंभ-समारंभे, आरंभे य तहेव य ।**
**मणं पवत्तमाणं तु, णियत्तेज्ज जयं जई ॥ २१ ॥**

- **संरंभसमारंभे** - संरंभ और समारम्भ में, **तहेव य** - और, **आरंभे** - आरम्भ में, **पवत्तमाणं** - प्रवृत्ति करते हुए, **मणं** - मन को, **जई**- यति-साधु, **जयं**- यतनापूर्वक, **णियत्तेज्ज**- हटा लेवे ॥२१॥

**विवेचन** - संरंभ अर्थात् मानसिक संकल्प, जैसे - 'मैं ऐसा ध्यान करूँगा जिससे वह मर जायगा' । मानसिक ध्यान द्वारा दूसरे को पीड़ा पहुँचाना या उच्चाटन आदि करने वाला ध्यान करना मन-समारम्भ है । मानसिक ध्यान द्वारा दूसरे के प्राणों को अत्यन्त क्लेश पूर्वक हरण करना मन-आरम्भ है । इन अशुभ संकल्पों से मन को हटाना चाहिए ।

**सच्चा तहेव मोसा य, सच्चामोसा तहेव य ।**
**चउत्थी असच्चमोसा य, वयगुत्ती चउव्विहा ॥**

- **सच्चा** - सत्या, **य** - और, **मोसा** - मृषा, **तहेव** - तथा, **सच्चामोसा** - सत्यामृषा, **तहेव य** - और, **चउत्थी** - चौथी, **असच्चमोसा** - असत्यामृषा । इस प्रकार **वयगुत्ती** - वचनगुप्ति, **चउव्विहा** - चार प्रकार की कही गई है ॥ २२ ॥

**संरंभ-समारंभे, आरंभे य तहेव य ।**
**वयं पवत्तमाणं तु, णियत्तेज्ज जयं जई ॥ २३ ॥**

- **संरंभसमारंभे** - संरंभ और समारम्भ में, और, **आरंभे** - आरम्भ में, **पवत्तमाणं** - **वयं** - वचन को, **जई** - यति-साधु, **जयं** - हटा लेवे ॥ २३ ॥



**विवेचन** - दूसरों को मारने में समर्थ ऐसी क्षुद्र विद्या गुणने के संकल्प को सूचित करने वाला शब्द बोलना वचन-संरंभ है । दूसरों को पीड़ा करने वाला मन्त्र गुणने को उद्यत होना वचन-समारम्भ है । प्राणियों के प्राणों का अत्यन्त क्लेशपूर्वक नाश करने में समर्थ मन्त्रादि गुणना वचन-आरम्भ है । संरंभ आदि में प्रवृत्ति करने वाले वचन को साधु यतना से रोके ।

**ठाणे णिसीयणे चेव, तहेव य तुयट्टणे ।**
**उल्लंघणे पल्लंघणे, इंदियाण य जुंजणे ॥ २४ ॥**

**ठाणे** - खड़े रहने में, **णिसीयणे** - बैठने में, **चेव** - और, **तुयट्टणे** - सोने में, **तहेव य** - तथा **उल्लंघणे** - किसी कारण ऊंची भूमि तथा खड्डे आदि के उल्लंघन में, **पल्लंघणे** - बार बार उल्लंघन करने में तथा सीधे चलने में, **य** - और, **इंदियाण** - इन्द्रियों के, **जुंजणे** - शब्दादि में प्रवृत्ति करने में साधु यतना पूर्वक काय-गुप्ति करे ॥ २४ ॥

**संरंभ-समारंभे, आरंभे य तहेव य ।**
**कायं पवत्तमाणं तु, णियत्तेज्ज जयं जई ॥ २५ ॥**

**संरंभसमारंभे** - संरम्भ और समारंभ में, **तहेव य** - और, **आरंभे** - आरम्भ में, **पवत्तमाणं** - प्रवृत्ति करती हुई, **कायं** - काया को, **जई** - साधु, **जयं** - यतनापूर्वक, **णियत्तेज्ज** - हटा लेवे ॥ २५ ॥

**विवेचन** - किसी प्राणी को लकड़ी आदि से पीटने के लिए तैयार होना काय-संरम्भ है । दूसरों को पीड़ा पहुँचाने के लिए लकड़ी आदि का प्रहार करना कायसमारम्भ है । किसी प्राणी का

वध करने के लिए प्रवृत्ति करना काय-आरम्भ हैं । इन कार्यों में प्रवृत्त होते हुए अपने शरीर (काया) को साधु रोके ।

**एयाओ पंच समिईओ, चरणस्स य पवत्तणे ।**
**गुत्ती णियत्तणे वुत्ता, असुभत्थेसु सव्वसो ॥ २६ ॥**

- **एयाओ** - ये उपरोक्त, **पंच** - पाँच, **समिईओ** - समितियाँ, **चरणस्स** - चारित्र की, **पवत्तणे** - प्रवृत्ति के लिए, **वुत्ता**- कही गई हैं, **य** - और, **गुत्ती** - गुप्तियाँ, **असुभत्थेसु** - अशुभ कार्य से, **सव्वसो**- सर्वथा, **णियत्तणे** - निवृत्ति के लिए कही गई हैं ॥ २६ ॥

**विवेचन** - समिति का प्रयोजन चारित्र में प्रवृत्ति कराना है और गुप्ति का प्रयोजन शुभ और अशुभ सभी प्रकार के व्यापारों से निवृत्ति कराना है अर्थात् मन वचन काया रूप तीनों योगों का सर्वथा निरोध करना गुप्ति का प्रयोजन है । समिति प्रवृत्ति रूप और गुप्ति निवृत्ति रूप है ।

**एसा पवयणमाया, जे सम्मं आयरे मुणी ।**
**सो खिप्पं सव्वसंसारा, विप्पमुच्चइ पंडिए ॥ २७ ॥**
**त्तिबेमि ॥**

- **जे** - जो, **मुणी** - मुनि, **एसा** - इन, **पवयणमाया** - आठ प्रवचन माताओं का, **सम्मं** - सम्यक् प्रकार से, **आयरे** - आचरण करता है, **सो** - वह, **पंडिए** - पंडित सा.
संसार के समस्त बन्धनों से, **खिप्पं** - क्षिप्र-
छूट कर मोक्ष को प्राप्त हो जाता है ॥
ऐसा मैं कहता हूँ ।

॥ चौबीसवाँ . .

# यज्ञीय पच्चीसवाँ अध्ययन

वाणारसी (बनारस) नगरी में जयघोष और विजयघोष नामक दो सगे भाई रहते थे । जो काश्यप गोत्रीय ब्राह्मण थे । वे दोनों संस्कृत के महान् पंडित थे । अपने सिद्धांत वेद और वेदांगों के ज्ञाता थे । एक दिन जयघोष स्नान करने के लिये गंगा नदी पर गया वहां उसने एक दृश्य देखा । जिसको उसने श्लोक में निबद्ध किया वह इस प्रकार हैं –

**भेको धावति तञ्च धावति फणी सर्पं शिखी धावति ।**
**व्याधो धावति के किनं विधिवशाद् व्याघ्रोऽपि तं धावति।**
**स्वस्वाहार विहार साधनविधौ सर्वे जना व्याकुलाः ।**
**कालस्तिष्ठति पृष्ठतः कचधरः केनापि नो दृश्यते ।।**

**अर्थ** – एक मेंढक ने अपने मुख में मक्खी को पकड़ रखी है। वह चीं–चीं करती है फिर भी वह उसे खा रहा है। उसी प्रकार एक सांप ने उस मेंढक को पकड़ रखा है । वह उसे खा रहा है। सांप को एक मयूर (मोर) ने पकड़ रखा है और वह उसे खा रहा है और आधा निगल गयां है । ऐसी स्थिति में भी सांप मेंढक को, और मेंढक मक्खी को नहीं छोड़ रहा है। इधर एक शिकारी आया वह मोर को मारने के लिये धनुष पर बाण चढा रहा है। उधर जंगल से एक शेर पानी पीने के लिये आ रहा था ज्यों ही उसने मनुष्य को देखा वह उसे मारने के लिये झपटा। इस दृश्य को देख कर जयघोष बड़ा विचार में पड़ गया कि इस संसार में तो मच्छ गलागल न्याय चल रहा है। सबल व्यक्ति निर्बल को मारना चाहता है। परन्तु यह नहीं देखता कि मृत्यु तो हमारे पीछे लगी



हुई है। केशों को पकड़ रखा है। न मालूम किस समय झटका देकर वह प्राणी को अपना ग्रास बना लेगी। यह दृश्य देख कर जयघोष को संसार की असारता और भयानकता दिखने लगी – हृदय कांप गया इतने में ही विहार कर आते हुए जैन मुनि दिखाई दिये वह उनके पास पहुँचा। विनयपूर्वक प्रणाम किया और अपना देखा हुआ दृश्य उनकी सेवा में निवेदन किया मुनि महात्मा अच्छे ज्ञानी थे । इसलिए अवसर के उचित उसको उपदेश दिया कि,

**गृहीत इव केशेषु मृत्युना धर्म माचरेत् ।**

अर्थात् बुद्धिमान् का कर्त्तव्य है कि, मानो मृत्यु ने पीछे से केश पकड़ रखे हैं । न मालूम कब वह एक झटका देकर प्राणी को अपना ग्रास बना लेगी ऐसा सोचकर धर्माचरण में विलंब नहीं करना चाहिए । क्योंकि –

**एक्को हु धम्मो णरदेव ताणं,**
**ण विज्जइ अण्णमिहेह किंचि।**

**अर्थ** – माता, पिता, स्त्री, पुत्र, कुटुंब, परिवार इस जीव के लिये कोई भी शरण भूत नहीं होता है । मात्र एक धर्म ही प्राणी के लिये त्राण और शरणरूप है इस प्रकार के धर्म उपदेश से जयघोष को वैराग्य उत्पन्न हो गया और पांच महाव्रत धारण करने रूप जैन दीक्षा अंगीकार कर ली । फिर तप संयम में पुरुषार्थ करने लगे । एक समय विचरते हुए वे बनारस पधारे । उनके मासखमण की तपस्या थी । उस समय उनका सांसारिक छोटा भाई विजयघोष यज्ञ कर रहा था । उसको सद्बोध देने के लिये यज्ञ शाला पहुँचे उनका उसके साथ जो तात्त्विक प्रश्नोत्तर हुये, उनका वर्णन इस अध्ययन में हैं ।



**माहण-कुल-संभूओ, आसी विप्पो महाजसो ।**
**जायाई जम्मजण्णम्मि, जयघोसित्ति णामओ ॥**

– **माहण कुल संभूओ** – ब्राह्मण कुल में उत्पन्न, **महाजसो**- महायशस्वी, **जम्मजण्णम्मि जायाई** – यम-नियम रूप भाव यज्ञ करने वाले, **जयघोसित्ति णामओ** – जयघोष नाम के, **विप्पो** - विप्र-ब्राह्मण, **आसी** – थे ॥ १ ॥

**इंदियग्गाम-णिग्गाही, मग्गगामी महामुणी ।**
**गामाणुगामं रीयंतो, पत्तो वाणारसिं पुरिं ॥ २ ॥**

– **इंदियग्गामणिग्गाही** – इन्द्रियों के समूह को वश में रखने वाले, **मग्गगामी** – मोक्ष-मार्ग में प्रवृत्ति करने वाले, **महामुणी** – वे विजयघोष महामुनि, **गामाणुगामं** – ग्रामानुग्राम, **रीयंतो** – विहार करते हुए, **वाणारसिं पुरिं** – वाणारसी नगरी को, **पत्तो** – प्राप्त हुए ॥ २ ॥

**वाणारसीए बहिया, उज्जाणम्मि मणोरमे ।**
**फासुए सिज्जसंथारे, तत्थ वास-मुवागए ॥ ३ ॥**

– **तत्थ** – उस, **वाणारसीए** – वाणारसी नगरी के, **बहिया** - बाहर, **फासुए** – प्रासुक, **सिज्जसंथारे** – शय्या-संथारे वाले, **मणोरमे** – एक मनोहर, **उज्जाणम्मि** – उद्यान में, **वासं उवागए** - वास किया अर्थात् ठहरे ॥ ३ ॥

**अह तेणेव कालेणं, पुरीए तत्थ माहणे ।**
**विजयघोसित्ति णामेणं, जण्णं जयइ वेयवी ॥ ४ ॥**

– **अह** – अथ इसके बाद, **तेणेव कालेण** – उस समय, **तत्थ**- उस, **पुरीए** – नगरी में, **वेयवी** – वेदवित्-वेद का ज्ञाता,

**विजयघोसित्ति णामेणं** - विजयघोष नाम का, **माहणे** - एक ब्राह्मण, **जण्णं** - यज्ञ, **जयइ**- करता था ॥४ ॥

**अह से तत्थ अणगारे, मासक्खमण-पारणे ।**
**विजयघोसस्स जण्णम्मि, भिक्खमट्ठा उवट्ठिए ॥५ ॥**

- **अह** - अब, **से** - वे जयघोष, **अणगारे** - मुनि, **मासक्खमणपारणे** - मासखमण के पारणे के दिन, **विजयघोसस्स** - विजयघोष ब्राह्मण की, **जण्णम्मि** - यज्ञशाला में, **भिक्खमट्ठा** - भिक्षा के लिए, **उवट्ठिए** - पधारे ॥५ ॥

**समुवट्ठियं तहिं संतं, जायगो पडिसेहए ।**
**ण हु दाहामि ते भिक्खं, भिक्खू ! जायाहि अण्णओ ॥**

- **तहिं** - वहाँ, **समुवट्ठियं संतं** - आये हुए भिक्षु को, **पडिसेहए** - निषेध करता हुआ वह विजयघोष कहने लगा कि, **भिक्खू** - हे भिक्षो ! **ते** - तुझे, **भिक्खं ण दाहामि** - मैं भिक्षा नहीं दूँगा, **अण्णओ** - अन्यत्र जा कर, **जायाहि** - याचना करो-भिक्षा माँगो ।

**जे य वेयविऊ विप्पा, जण्णट्ठा य जे दिया ।**
**जोइसंगविऊ जे य, जे य धम्माण-पारगा ॥७ ॥**
**जे समत्था समुद्धत्तुं, परमप्पाणमेव**
**तेसिं अण्णमिणं देयं, भो भिक्खू**

- **जे** - जो, **विप्पा** - विप्र-ब्राह्मण,
जानने वाले हैं, **य** - और, **जे** - जो,
**जण्णट्ठा** - यज्ञार्थी (यज्ञ को जानने वा

जो, **जोइसंगविऊ**- ज्योतिष के ज्ञाता हैं अर्थात् शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द और ज्योतिष इन छह अंगों के जानने वाले हैं, **य** - और, **जे** - जो, **धम्माण** - धर्म के, **पारगा** - पारगामी हैं । **जे** - जो, **परमप्पाणमेव** - अपनी तथा दूसरों की आत्मा का, **समुद्धत्तुं**- उद्धार करने में, **समत्था** - समर्थ हैं । **भो भिक्खू** - हे भिक्षो ! **सव्वकामियं** - सर्वकामित-छह रस वाला, **इणं** - यह, **अण्णं** - अन्न-उत्तम भोजन, **तेसिं** - ऐसे ब्राह्मणों को, **देयं** - देने के लिए है ॥७-८॥

**विवेचन** - जैन सिद्धान्त में तीखा, कड़वा, कषैला, खट्टा और मीठा, ये पांच रस माने गये हैं । किन्तु साहित्य (हिन्दी व संस्कृत काव्य) में छठा रस और माना गया है वह है-लवण (नमक) । यथा "षष्ठो रसेः लवणः" ।

आचारांग आदि अनेक आगमों में 'रस' पांच प्रकार के बताये हैं। लवण रस को आगमकार स्वतंत्र रस नहीं मान कर 'संयोगी रस' (दो तीन आदि रसों के संयोग से उत्पन्न) एवं सर्वानुगत रस (पांचों रसों में रहा हुआ) मानते हैं अतः लवण रस का पांचों रसों में समावेश हो जाने से छठा 'लवण रस' नहीं माना है। अन्यत्र आगमों में (दशवैकालिक सूत्र अ. ५ उ. १ गाथा ९७) जहाँ छह रस बताये हैं वहाँ अपेक्षा विशेष से उसकी स्वतंत्र विवक्षा समझनी चाहिये। अन्यथा पांच रस ही होते हैं।

मारवाड़ी में लवण (नमक) को 'लूण' कहते हैं इसलिए मारवाड़ी में कहावत है "लूण बिना सब रसोई पूण" अर्थात् जिस रसोई (भोजन) में लूण नहीं हो तो वह रसोई पूण (अधूरी) मानी गई है ।



**सो तत्थ एवं पडिसिद्धो, जायगेण महामुणी ।**
**ण वि रुट्ठो ण वि तुट्ठो, उत्तमट्ठ-गवेसओ ॥ ९ ॥**

- **तत्थ** - वहाँ, **जायगेण** - यज्ञ करने वाले विजयघोष द्वारा, **एवं** - इस प्रकार, **पडिसिद्धो** - निषेध कर देने पर, **सो** - वे जयघोष **महामुणी** - महामुनि, **ण वि रुट्ठो** - न रुष्ट हुए और, **ण वि तुट्ठो**- न तुष्ट हुए ( उन्होंने समभाव रखा) ॥ ९ ॥

**णण्णट्ठं पाणहेउं वा, ण वि णिव्वाहणाय वा ।**
**तेसिं विमोक्खणट्ठाए, इमं वयणमब्बवी ॥ १० ॥**

- **ण अण्णट्ठं** - वे न तो अन्न के लिए, **वा** - और, **ण पाणहेउं**- न पानी के लिए, **वा** - और, **ण वि णिव्वाहणाय वा**- न निर्वाह के लिए, किन्तु उनका अज्ञान दूर करके, **तेसिं** - उनकी, **विमोक्खणट्ठाए** - मुक्ति के लिए, **इमं** - इस प्रकार, **वयणं** - वचन, **अब्बवी** - कहने लगे ॥ १० ॥

**ण वि जाणासि वेयमुहं, ण वि जण्णाण जं मुहं ।**
**णक्खत्ताण मुहं जं च, जं च धम्माण वा मुहं ॥ ११ ॥**
**जे समत्था समुद्धत्तुं, परमप्पाणमेव य ।**
**ण ते तुमं वियाणासि, अह जाणासि तो भण ॥**

- **ण वि** - तुम न तो, **वेयमुहं** - वेदों का मुख, **जाणासि** - जानते हो और, **ण वि** - न तुम, **जण्णाण** - यज्ञों का, **जं** - जो, **मुहं** - मुख है उसे जानते हो, **च** - और, **जं** - जो, **णक्खत्ताण** - नक्षत्रों के, **मुहं** - मुख, **च** - तथा, **जं** - जो, के, **मुहं** - मुख को तुम नहीं जानते अर्थात् वेद, यज्ञ धर्मों में किसे प्रधानता दी गई है तथा इनका क्या

भी तुम नहीं जानते हो, **य** - और, **जे** - जो, **परमप्पाणमेव** - अपनी तथा दूसरों की आत्मा का, **समुद्धत्तुं** - उद्धार करने में **समत्था**- समर्थ हैं, **ते** - उनको भी, **तुमं** - तुम, **ण वियाणासि** - नहीं जानते हो। **अह** - यदि तुम इन सभी बातों को, **जाणासि** - जानते हो, **तो** - तो, **भण** - बताओ ॥ ११-१२ ॥

**तस्सक्खेवपमोक्खं च, अचयंतो तहिं दिओ ।**
**सपरिसो पंजलीहोउं, पुच्छइ तं महामुणिं ॥ १३ ॥**

- **तस्सक्खेवपमोक्खं** - मुनि के प्रश्नों का उत्तर देने में, **अचयंतो** - असमर्थ **दिओ** - द्विज, वह विजयघोष ब्राह्मण, **तहिं** - उस यज्ञशाला में, **सपरिसो** - परिषद् सहित (अन्य समस्त ब्राह्मणो के साथ), **पंजलीहोउं** - हाथ जोड़ कर, **तं** - उस, **महामुणिं** - महामुनि से, **पुच्छइ** - पूछने लगा ॥ १३ ॥

**वेयाणं च मुहं बूहि, बूहि जण्णाण जं मुहं ।**
**णक्खत्ताण मुहं बूहि, बूहि धम्माण वा मुहं ॥ १४॥**
**जे समत्था समुद्धत्तुं, परमप्पाणमेव य ।**
**एयं मे संसयं सव्वं, साहू ! कहसु पच्छिओ ॥ १५ ॥**

- हे मुने ! **वेयाणं** - वेदों का, **मुहं** - मुख (प्रधान) कौन है उसे, **बूहि** - बताओ और, **जण्णाणं** - यज्ञों का, **जं** - जो, **मुहं**- मुख है उसे, **बूहि** - बताओ तथा, **णक्खत्ताण** - नक्षत्रों का, **मुहं**- मुख कौन है उसे, **बूहि** - बताओ, **वा** - और, **धम्माण** - धर्मों का, **मुहं** - मुख, **बूहि** - बताओ, **य** - और, **जे** - जो, **परमप्पाणमेव** - अपनी और दूसरों की आत्मा का, **समुद्धत्तुं** - उद्धार करने में, **समत्था** - समर्थ हैं वे कौन हैं ?, **मे** - मेरे मन में, **एयं** - यह, **सव्वं** - सभी, **संसयं** - संशय है । इसलिए, **साहू** - हे साधो !



पुच्छिओ - मैं आप से पूछता हूँ, **कहसु** - आप कृपा कर के कहिए ॥ १४-१५ ॥

**अग्गिहुत्तमुहा वेया, जण्णट्ठी वेयसां मुहं ।**

**णक्खत्ताण मुहं चंदो, धम्माणं कासवो मुहं ॥ १६ ॥**

- मुनि कहने लगे **वेया** - वेद, **अग्गिहुत्तमुहा** - अग्निहोत्र की मुख्यता वाले हैं, अर्थात् वेदों में अग्निहोत्र प्रधान है । धर्म-ध्यान रूप अग्नि में सद्भावना की आहुति दे कर कर्म रूप ईन्धन का जलाना भाव-अग्निहोत्र है । **जण्णट्ठी** - यज्ञार्थी अर्थात् अशुभ-कर्मों का नाश करने के लिए भाव-यज्ञ करने वाला यज्ञार्थी, **वेयसां** - वेदस्-यज्ञों का, **मुहं** - मुख्य है, **णक्खत्ताण** - नक्षत्रों का, **चंदो**- चन्द्रमा, **मुहं** - मुख्य है और, **धम्माण** - धर्म का, **कासवो**- काश्यप गोत्रीय भगवान् ऋषभदेव, **मुहं** - प्रधान हैं, क्योंकि युग की आदि में अर्थात् इस अवसर्पिणी काल में सर्व प्रथम धर्म की प्ररूपणा इन्हों ने की थी ॥ १६ ॥

**जहा चंदं गहाइया, चिट्ठंति पंजलीउडा ।**

**वंदमाणा णमंसंता, उत्तमं मणहारिणो ॥ १७ ॥**

- **जहा** - जिस प्रकार, **गहाइया** - ग्रह-नक्षत्र आदि, **चंदं** - चन्द्रमा के सम्मुख, **पंजलीउडा** - हाथ जोड़ कर, **वंदमाणा** - वंदन और स्तुति करते हुए, **णमंसंता** - नमस्कार करते हुए तथा, **मणहारिणो**- मन को हरण करते हुए, **उत्तमं** - अति विनम्र भाव से **चिट्ठंति** - खड़े रहते हैं, उसी प्रकार इन्द्र, चक्रवर्ती आदि सभी देव और मनुष्य तीर्थंकर भगवान् को विनम्रभाव से करते हैं ॥ १७ ॥

**अजाणगा जण्णवाई, विज्जा-माहणसंपया**

**मूढा सज्झाय-तवसा, भासच्छण्णा ᐧ**



– **विज्जामाहण संपया** – ब्रह्म विद्या रूपी ब्राह्मणों की सम्पत्ति को, **अजाणगा** – नहीं जानने वाले, **सज्झायतवसा** – स्वाध्याय और तप के विषय में, **मूढा (गूढा)** – मूढ (अज्ञानी) जण्णवाई - यज्ञ करने वाले ये ब्राह्मण, **भासच्छण्णा अग्गिणो इव** – राख से दबी हुई अग्नि के समान हैं अर्थात् ये ऊपर से शान्त दिखाई देते हैं किन्तु इनका हृदय कषायों से जल रहा है ॥ १८ ॥

**जो लोए बंभणो वुत्तो, अग्गीव महिओ जहा ।**
**सया कुसल-संदिट्ठं, तं वयं बूम माहणं ॥ १९ ॥**

– तत्त्वज्ञ पुरुषों द्वारा, **जो** – जो **लोए** – लोक में, **बंभणो** - ब्राह्मण, **वुत्तो** – कहा गया है और जो, **अग्गीव जहा** – अग्नि के समान, **सया** – सदा, **महिओ** – महित-पूजनीय होता है । **कुसल संदिट्ठं**– कुशल सन्दिष्ट तत्त्वज्ञ पुरुषों द्वारा कहे गये, **तं** – उसे, **वयं**- हम, **माहणं** – माहन-ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं ॥ १९ ॥ मा-मत हण–मारो अर्थात्–जीवों को मत मरो, मत मारो ऐसा जो उपदेश देते हैं । उसे 'माहन' कहते हैं । माहन का शब्दार्थ ब्राह्मण होता है तथा जैन मुनि को भी माहन कहते हैं ।

**जो ण सज्जइ आगंतुं, पव्वयंतो ण सोयइ ।**
**रमए अज्जवयणम्मि, तं वयं बूम माहणं ॥ २० ॥**

– **जो** – जो पुरुष, **आगंतुं** – स्वजनादि के समीप आने पर, **ण सज्जइ** – उनमें आसक्त नहीं होता है और, **पव्वयंतो** - स्वजनादि से पृथक् हो कर दूसरे स्थान जाता हुआ, **ण सोयइ** - शोक नहीं करता किन्तु, **अज्जवयणम्मि** – आर्य वचन-तीर्थंकर देव के वचनों में, **रमए** – जो रमण करता है **तं** – उसे, **वयं** – हम, **माहणं** – ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं ॥ २० ॥



**जायरूवं जहामट्ठं, णिद्धंतमल-पावगं ।**
**रागद्दोसभयाईयं, तं वयं बूम माहणं ॥ २१ ॥**

– **णिद्धंतमलपावगं** – पाप रूपी मल का नाश करके जो, **जहामट्ठं** – कसौटी पर कसे हुए एवं अग्नि में डाल कर शुद्ध किये हुए, **जायरूवं** – जात रूप-सोने के समान निर्मल है और जो, **रागद्दोसभयाईयं** – राग-द्वेष तथा भय से रहित है, **तं**– उसे, **वयं** – हम, **माहणं** – ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं ॥ २१ ॥

**तवस्सियं किसं दंतं, अवचिय-मंस-सोणियं ।**
**सुव्वयं पत्तणिव्वाणं, तं वयं बूम माहणं ॥ २२ ॥**

– **तवस्सियं** – उग्र तप का आचरण कर जिसने, **किसं** – अपना शरीर कृश (दुबला-पतला) कर डाला है और. **अवचियमंससोणियं** – रक्त तथा मांस सूखा डाला है, **दंतं** – जिसने पांचों इन्द्रियों का दमन किया है, **पत्तणिव्वाणं** – णिर्वाण प्राप्त-कषायाग्नि को शान्त कर जो, **सुव्वयं** – सुव्रत वाला-श्रेष्ठ व्रत वाला है । **तं** – उसे, **वयं** – हम, **माहणं** – ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं ॥ २२ ॥

**तसे पाणे वियाणित्ता, संगहेण य थावरे ।**
**जो ण हिंसइ तिविहेणं, तं वयं बूम माहणं ॥ २३ ॥**

– **जो** – जो, **तसे** – त्रस, **य** – और, **थावरे** – स्थावर, **पाणे**– प्राणियों को, **संगहेण** – संक्षेप से और विस्तार से भली प्रकार, **वियाणित्ता** – जान कर, **तिविहेणं** – तीन करण तीन **योग से, ण हिंसइ** – उनकी हिंसा नहीं करता, **तं** – उसे, **वयं** – –
ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं ॥ २३ ॥

**विवेचन** – जो त्रस और स्थावर
और काया से हिंसा करता नहीं तथा मन से

करवाता नहीं और हिंसा करने वालों का मन वचन काया से अनुमोदन करता नहीं। वह माहन (मुनि) कहलाता है। यह नवकोटि पच्चक्खाण कहलाता हैं। इस प्रकार तीन करण तीन योग से जीवों की रक्षा रूप दया करने वाला तथा १८ पापों का त्यागी मुनि कहलाता है ।

**कोहा वा जइ वा हासा, लोहा वा जइ वा भया ।**
**मुसं ण वयइ जो उ, तं वयं बूम माहणं ॥ २४ ॥**

– **कोहा** – क्रोध से, **जइ वा** – अथवा, **हासा** – हास्य से, **लोहा** – लोभ से, **जइ वा** – अथवा, **भया** – भय से **जो** – जो तीन करण तीन योग से, **मुसं** – मृषा-झूठ, **ण वयइ** – नहीं बोलता, **तं** – उसे, **वयं** – हम, **माहणं** – ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं ॥ २४॥

**चित्तमंतमचित्तं वा, अप्पं वा जइ वा बहुं ।**
**ण गिण्हइ अदत्तं जे, तं वयं बूम माहणं ॥ २५ ॥**

– **चित्तमंतं अचित्तं वा** – सचित्त अथवा अचित्त, **वा** - तथा, **अप्पं** – अल्पमूल्य वाली एवं अल्प परिमाण वाली, **जइ वा**- अथवा **बहुं** – बहु मूल्य वाली एवं बहु परिमाण वाली, **अदत्तं** - बिना दी हुई वस्तु को, **जे** – जो तीन करण तीन योग से, **ण गिण्हइ**- ग्रहण नहीं करता है, **तं** – उसको, **वयं** – हम, **माहणं** - ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं ॥ २५ ॥

**दिव्व-माणुस्स-तेरिच्छं, जो ण सेवेइ मेहुणं ।**
**मणसा काय-वक्केणं, तं वयं बूम माहणं ॥ २६ ॥**

– **जो** – जो, **मणसा काय वक्केणं** – मन, वचन, काया रूपी तीन योग तीन करण से, **दिव्वमाणुस्स तेरिच्छं** – देव- मनुष्य और तिर्यञ्च सम्बन्धी, **मेहुणं** – मैथुन का, **ण सेवेइ** – सेवन नहीं करता, **तं** – उसे, **वयं** – हम, **माहणं** – ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं ॥ २६ ॥



**जहा पोमं जले जायं, णोवलिप्पइ वारिणा ।**
**एवं अलित्तं कामेहिं, तं वयं बूम माहणं ॥ २७ ॥**

- **जहा** - जिस प्रकार, **जले** - पानी में, **जायं** - उत्पन्न होकर भी, **पोमं** - कमल, **वारिणा** - पानी से, **णोवलिप्पइ** - लिप्त नहीं होता, **एवं** - उसी प्रकार जो पुरुष, **कामेहिं** - काम-भोगों से, **अलित्तं** - लिप्त नहीं होता, **तं** - उसे, **वयं** - हम, **माहणं** - ब्राह्मण, **बूम** - कहते हैं ॥ २७ ॥

**अलोलुयं मुहाजीविं, अणगारं अकिंचणं ।**
**असंसत्तं गिहत्थेहिं, तं वयं बूम माहणं ॥ २८ ॥**

- **अलोलुयं** - जो लोलुपता रहित, **मुहाजीविं** - मुधाजीवी-निस्पृह और निःस्वार्थ भाव से अज्ञात कुल से निर्दोष भिक्षा ग्रहण कर संयम जीवन बिताने वाला, **अकिंचणं** - अकिंचन-परिग्रह-रहित, **गिहत्थेहिं** - गृहस्थों के, **असंसत्तं** - परिचय रहित, **अणगारं**- अनगार है, **तं** - उसको, **वयं** - हम, **माहणं** - ब्राह्मण, **बूम** - कहते हैं ॥ २८ ॥

**विवेचन** - किसी भी सांसारिक लालसा के बिना साधु साध्वी के संयम पालन में सहायक बनने के लिये जो दाता गोचरी बहराता है उसे 'मुधादायी' कहते हैं । 'यह दाता मुझे अच्छी अच्छी वस्तु देता है इसलिये मैं इसका कुछ उपकार करूँ' ऐसी भावना रखे बिना जो सिर्फ संयम पालन के लिए निःस्वार्थ भाव से भिक्षा लेता है, उसे "मुधाजीवी" कहते हैं ।

जिस घर में यह मालूम नहीं है कि
आज गोचरी के लिये पधारेंगे । ऐसे कुल
हैं । कहाँ है -



मुधादायी मुधाजीवी दुर्लभ इण संसार।
वीर कहे सुण गोयमा, दोनों होवे भव पार॥

**जहित्ता पुव्वसंजोगं, णाइसंगे य बंधवे।**
**जो ण सज्जइ भोगेसु, तं वयं बूम माहणं॥२९॥**

– **पुव्वसंजोगं** – पूर्वसंयोग (माता-पितादि के संयोग) को, **य** – और, **णाइसंगे** – सास-ससुर आदि ज्ञाति-सम्बन्धीजनों के संयोग को तथा, **बंधवे** – बन्धुओं को, **जहित्ता** – छोड़ कर, जो – जो, **भोगेसु (एएसु)** – कामभोगों में, **ण सज्जइ** – आसक्त नहीं होता, **तं** – उसे, **वयं** – हम, **माहणं** – ब्राह्मण, **बूम** – कहते हैं।

**पसुबंधा सव्ववेया, जट्ठं च पावकम्मुणा।**
**ण तं तायंति दुस्सीलं, कम्माणि बलवंति हि॥**

– **पसुबंधा** – पशुवध का विधान करने वाले, **सव्ववेया** – सभी वेद, **च** – और, **पावकम्मुणा** – पाप-कर्मकारी, **जट्ठं** – यज्ञ, **तं** – उस, **दुस्सीलं** – दुःशील-हिंसादि कुकृत्यों में प्रवृत्ति करने वाले शील रहित पुरुष की, **ण तायंति** – दुर्गति से रक्षा नहीं करते, **हि** – क्योंकि, **कम्माणि** – कर्म, **बलवंति** – बड़े बलवान् होते हैं, वे अपना फल दिये बिना नहीं रहते॥३०॥

**ण वि मुंडिएण समणो, ण ओंकारेण बंभणो।**
**ण मुणी रण्णवासेणं, कुसचीरेण ण तावसो॥**

– **मुंडिएण** – मस्तक मुंडाने से, **समणो** – कोई श्रमण, **ण वि** – नहीं होता और, **ओंकारेण** – ओंकार का उच्चारण करने से, **ण बंभणो** – कोई ब्राह्मण नहीं होता, **रण्णवासेणं** – अरण्य वास- वन में निवास करने मात्र से, **ण मुणी** – कोई मुनि नहीं बन जाता और **कुसचीरेण** – वृक्षों की छाल पहनने से, **ण तावसो** – कोई तापस नहीं होता॥३१॥



**विवेचन** - ॐ या ओंकार ये शब्द ब्राह्मण संस्कृति (वैदिक संस्कृति) का है किन्तु जैन संस्कृति (श्रमण संस्कृति) का नहीं है, क्योंकि जैनों के किसी भी आगम में ओम् शब्द का प्रयोग नहीं मिलता है तब उसका अर्थ और महात्म्य तो मिले ही कहाँ से ? ब्राह्मण संस्कृति का अनुकरण दिगम्बर जैन सम्प्रदाय ने किया और देखा-देखी अन्य जैन सम्प्रदायों ने भी की । दिगम्बर सम्प्रदाय की मान्यता है कि ओम् शब्द में पञ्चपरमेष्टी का समावेश होता है। इसके लिये उन्होंने एक गाथा प्रचलित कर रखी है । वह इस प्रकार है -

**अरिहंता असरीरा, आयरिय तह उवज्झाय मुणिणो।**
**पढमक्खर निप्पण्णो, ओंकारो पञ्च परमेट्ठी ॥**

**अर्थ** - पञ्च परमेष्ठी का प्रथम अक्षर लेकर ओंकार शब्द बना है । परन्तु यह कहना प्रत्यक्ष विरुद्ध है क्योंकि प्रथम अक्षर तो ये हैं - अ, सि, आ, उ, सा । इनमें से सि और सा दोनों अक्षर ओम में आये ही नहीं है । सिद्ध के लिये अशरीरी और साधु के लिये मुनि शब्द लेकर "ओम्" शब्द बनाने की बात कहना अत्यन्त अनुचित है । क्योंकि इस प्रकार नमस्कार मंत्र को अपना इच्छानुसार तोड़ मरोड़ना अनन्त तीर्थङ्करों की आशातना करना है । अनादि काल से यह नमस्कार मंत्र इसी रूप में है इसको बदलना अनन्त तीर्थङ्करों की आशातना करना है । इसलिये तीर्थङ्करों के नाम के पहले ओम् शब्द लगाना उचित नहीं है ।

इस गाथा में ओंकार शब्द आया है वह **मण्डन रूप** नहीं है किन्तु खण्डन रूप है कि - केवल ओम् से कोई ब्राह्मण नहीं होता ।



**समयाए समणो होइ, बंभचेरेण बंभणो ।**
**णाणेण य मुणी होइ, तवेण होइ तावसो ॥ ३२॥**

- **समयाए** - समताभाव धारण करने से, **समणो** - श्रमण, **होइ** - होता है और, **बंभचेरेण** - ब्रह्मचर्य का पालन करने से, **बंभणो** - ब्राह्मण होता है । **णाणेण** - ज्ञान की आराधना करने से, **मुणी** - मुनि, **होइ** - होता है, **य** - और, **तवेण** - तप का सेवन करने से, **तावसो** - तपस्वी, **होइ** - होता है ॥ ३२ ॥

**कम्मुणा बंभणो होइ, कम्मुणा होइ खत्तिओ ।**
**वइस्सो कम्मुणा होइ, सुद्दो हवइ कम्मुणा ॥ ३३॥**

- **कम्मुणा** - कर्म से, **बंभणो** - ब्राह्मण, **होइ** - होता है, **कम्मुणा** - कर्म से, **खत्तिओ** - क्षत्रिय, **होइ** - होता है, **कम्मुणा**- कर्म से, **वइस्सो** - वैश्य, **होइ** - होता है और, **कम्मुणा** - कर्म से, **सुद्दो** - शूद्र, **हवइ** - होता है ॥ ३३ ॥

**विवेचन** - **ब्राह्मण** - 'ब्रह्म - आत्मानं वेत्ति जानाति इति ब्राह्मणः' अर्थात् ब्रह्म - आत्मा के स्वरूप को जानता है और [illegible] के लिये प्रवृत्ति करता है उसको ब्राह्मण कहते हैं । [illegible] - 'क्षतात् त्रायते इति क्षत्रियः' अर्थात् जो प्राणियों की रक्षा करे और उनके दुःख को दूर करे उसे क्षत्रिय कहते हैं जैसा कि - कहा है - 'क्षतात् किल त्रायत इत्युदग्रः, क्षत्रस्य शब्दो भुवनेषु रूढः।' **वैश्य** - 'वैशं व्यापारकरोति इति वैश्यः' अर्थात् जो व्यापार करता है उन्हें वैश्य कहते हैं । जिस देश का व्यापार बढ़ा चढ़ा एवं उन्नत होता है वह देश भी सब देशों से सब दृष्टि से बड़ा चढ़ा और उन्नत्त होता है । **शूद्र** - 'शुचं शोकं अशुचिं च द्रवति दूरीकरोति इति शुद्रः' अर्थात् जो शोक एवं अशुचि को दूर कर स्थान को पवित्र करता है उसे शूद्र कहते हैं । यह कर्म की अपेक्षा

चार वर्ण की व्याख्या है। नीति चार प्रकार की कही गई है - गृहस्थनीति, लोकनीति, राजनीति और धर्मनीति । सामाजिक दृष्टि से लोकनीति का महत्त्व है । अपने अपने वर्ण वाला अपने अपने वर्ण में ही कन्या आदि का लेने देन करे इससे सामाजिक व्यवस्था शुद्ध बनी रहती है वर्ण संकरता नहीं होती । जाति सम्पन्नता (मातृपक्ष की निर्मलता) और कुल सम्पन्नता (पितृपक्ष की निर्मलता) बनी रहती है ।

**एए पाउकरे बुद्धे, जेहिं होइ सिणायओ ।**
**सव्वकम्म-विणिमुक्कं, तं वयं बूम माहणं ॥३४ ॥**

- **बुद्धे** - तीर्थंकर देवों ने, **एए** - ये उपरोक्त अहिंसादि गुण, **पाउकरे** - बतलाये हैं, **जेहिं** - जिनका आचरण करने से मनुष्य क्रमशः **सिणायओ** - स्नातक अर्थात् केवलज्ञानी, **होइ** - हो जाता है और, **सव्वकम्म विणिमुक्कं**- सभी कर्मों से मुक्त हो जाता है, **तं** - उसे, **वयं** - हम, **माहणं** - ब्राह्मण, **बूम** - कहते हैं ॥ ३४ ॥

**एवं गुणसमाउत्ता, जे भवंति दिउत्तमा ।**
**ते समत्था समुद्धत्तुं, परमप्पाणमेव य ॥ ३५ ॥**

- **एवं** - इस प्रकार, **गुणसमाउत्ता** - उपरोक्त गुणों से युक्त, **जे** - जो, **दिउत्तमा** - द्विज उत्तम-उत्तम ब्राह्मण, **भवंति** - होते हैं, **ते** - वे, **परमप्पाणमेव य** - अपनी और दूसरों की आत्मा का, **समुद्धत्तुं** - उद्धार करने में, **समत्था** - समर्थ हैं ॥ ३५ ॥

**एवं तु संसए छिण्णे, विजयघोसे य माहणे ।**
**समुदाय तओ तं तु, जयघोसं महामुणिं ॥**

- **एवं** - इस प्रकार, **संसए** - संशय, **छिण्णे**
जाने पर, **विजयघोसे** - विजयघोष, **माहणे** -
जयघोष मुनि की वाणी, **समुदाय** - सुन कर

कर, तं - यह जान लिया कि, जयघोसं - यह मेरा संसारावस्था का भाई जयघोष ही, महामुणिं - महामुनि है ॥ ३६ ॥

**तुट्ठे य विजयघोसे, इणमुदाहु कयंजली ।**
**माहणत्तं जहाभूयं, सुट्ठु मे उवदंसियं ॥ ३७ ॥**

**विजयघोसे** - विजयघोष, **तुट्ठे** - प्रसन्न हुआ, और **कयंजली** - हाथ जोड़ कर, **इणं** - इस प्रकार, **उदाहु** - कहने लगा कि हे मुनि ! **जहाभूयं** - यथाभूत-वास्तविक, **माहणत्तं** - ब्राह्मणत्व का स्वरूप आपने, **मे** - मुझे, **सुट्ठु** - भली प्रकार, **उवदंसियं** - उपदर्शित-समझाया है ॥ ३७ ॥

**तुब्भे जइया जण्णाणं, तुब्भे वेयविऊ विऊ ।**
**जोइसंगविऊ तुब्भे, तुब्भे धम्माण पारगा ॥ ३८ ॥**

**तुब्भे** - वास्तव में आप ही, **जण्णाणं** - यज्ञों के, **जइया** - करने वाले हैं, **तुब्भे** - आप ही, **वेयविऊ** - वेदवित्-वेदों के ज्ञाता **विऊ** - विद्वान हैं, **तुब्भे** - आप ही, **जोइसंगविऊ** - ज्योतिष शास्त्र एवं उसके अंग जानने वाले हैं और, **तुब्भे** - आप ही, **धम्माण** धर्मों के, **पारगा** - पारगामी हैं ॥ ३८ ॥

**तुब्भे समत्था उद्धत्तुं, परमप्पाणमेव य ।**
**तमणुग्गहं करेहम्हं, भिक्खेणं भिक्खुउत्तमा ! ॥ ३९ ॥**

हे मुने ! **तुब्भे** - आप, **परमप्पाणमेव य** - अपनी और दूसरों की आत्मा का, **उद्धत्तुं** - उद्धार करने में, **समत्था** - समर्थ हैं, **तं** - इसलिए, **भिक्खु उत्तमा** - हे भिक्षुओं में श्रेष्ठ भिक्षु ! **भिक्खेणं** - भिक्षा ग्रहण कर के, **अम्हं** - हम पर, **अणुग्गहं** - अनुग्रह, **करेह** - कीजिये ॥ ३९ ॥

**ण कज्जं मज्झ भिक्खेणं, खिप्पं णिक्खमसू दिया ।**
**मा भमिहिसि भयावट्टे, घोरे संसार-सागरे ॥ ४० ॥**

- मुनि फरमाते हैं कि, **दिया** - हे द्विज ! **मज्झं** - मुझे, **भिक्खेण** - भिक्षा से, **ण कज्जं** - प्रयोजन नहीं है, किन्तु मैं चाहता हूँ कि तुम, **खिप्पं** - शीघ्र, **णिक्खमसू** - प्रव्रज्या स्वीकार करो । ऐसा करने से तुमको, **भयावट्टे** - भय रूप आवर्त्त वाले, **घोरे** - घोर, **संसार सागरे ( सायरे )** - संसार-सागर में, **मा भमिहिसि** - परिभ्रमण नहीं करना पड़ेगा ॥ ४० ॥

**उवलेवो होइ भोगेसु, अभोगी णोवलिप्पइ ।**
**भोगी भमइ संसारे, अभोगी विप्पमुच्चइ ॥ ४१ ॥**

- **भोगेसु** - भोगों को भोगने से, **उवलेवो** - कर्मों का बन्ध **होइ** - होता है और, **अभोगी** - भोगों का सेवन न करने वाला, **णोवलिप्पइ** - कर्मों से लिप्त नहीं होता । यही कारण है कि, **भोगी** - भोगी आत्मा, **संसारे** - संसार में, **भमइ** - परिभ्रमण करता रहता है और, **अभोगी** - भोगों का त्याग करने वाला आत्मा, **विप्पमुच्चइ** - मुक्त हो जाता है ॥ ४१ ॥

**उल्लो सुक्को य दो छूढा, गोलया मट्टियामया ।**
**दो वि आवडिया कुड्डे, जो उल्लो सोऽत्थ लग्गइ ॥**

- **उल्लो** - गीले, **य** - और, **सुक्को** - सूखे, **मट्टियामया** - मिट्टी के, **दो** - दो, **गोलया** - गोलों को यदि,
**छूढा** - फेंका जाय तो, **दो वि** - वे दोनों,
टकरायेंगे, **अत्थ** - उनमें, **जो** - जो, **उल्लो**
वह वहीं, **लग्गइ** - चिपक जायगा ॥ ४२

**एवं लग्गंति दुम्मेहा, जे**
**विरत्ता उ ण लग्गंति, जहा**

- **एवं** - इसी प्रकार, **जे** - जो **दुम्मेहा** - दुर्मेधा-दुर्बुद्धि, **णरा**- पुरुष, **कामलालसा** - कामभोगों में आसक्त रहते हैं वे, **लग्गंति** - कर्मों से लिप्त हो कर संसार में फँसे रहते हैं, **उ** - और **विरत्ता** - जो विरक्त हैं, **से** - वे, **जहा** - यथा, **सुक्क गोलए**- मिट्टी के सूखे गोले के समान, **ण लग्गंति** - कर्मों से लिप्त नहीं होते ॥४३ ॥

**एवं से विजयघोसे, जयघोसस्स अंतिए ।**
**अणगारस्स णिक्खंतो, धम्मं सुच्चा अणुत्तरं ॥४४॥**

- **एवं** - इस प्रकार, **अणुत्तरं** - अनुत्तर-श्रेष्ठ, **धम्मं** - धर्म, **सुच्चा (सोच्चा)** - सुन कर, **से** - उस, **विजयघोसे** - विजयघोष ब्राह्मण ने, **जयघोसस्स** - जयघोष, **अणगारस्स** - मुनि के, **अंतिए**- समीप, **णिक्खंतो** - निष्क्रमण किया अर्थात् दीक्षा धारण कर ली ॥ ४४ ॥

**खवित्ता पुव्वकम्माइं, संजमेण तवेण य ।**
**जयघोस विजयघोसा, सिद्धिं पत्ता अणुत्तरं ॥४५॥**
**त्तिबेमि ॥**

- **संजमेण** - संयम, **य** - और, **तवेण** - तप से, **पुव्वकम्माइं** - पूर्वकृत कर्मों का, **खवित्ता** - क्षय (नाश) कर के, **जयघोस-विजयघोसा** - जयघोष और विजयघोष दोनों मुनि, **अणुत्तरं** - अनुत्तर-प्रधान, **सिद्धिं** - सिद्धि गति को, **पत्ता** - प्राप्त हो गये ॥ ४५ ॥ **त्तिबेमि** - ऐसा मैं कहता हूँ ।

**॥ पच्चीसवाँ अध्ययन समाप्त ॥**

# समाचारी छब्बीसवाँ अध्ययन

**सामायारिं पवक्खामि, सव्व-दुक्ख-विमोक्खणिं ।**
**जं चरित्ताण णिग्गंथा, तिण्णा संसारसागरं ॥ १ ॥**

- **सव्वदुक्ख विमोक्खणिं** - सभी दुःखों से छुड़ाने वाली, **सामायारि** - समाचारी, **पवक्खामि** - कहूँगा, **जं** - जिसका, **चरित्ताण** - सेवन करके, **णिग्गंथा** - अनेक निर्ग्रन्थ मुनि, **संसारसागरं** - संसारसागर को, **तिण्णा** - तिर गये हैं । इसी प्रकार इसका सेवन करके अनेक निर्ग्रन्थ मुनि वर्तमान काल में संसार सागर से पार हो रहे हैं और आगामी काल में भी पार होंगे ॥ १ ॥

**पढमा आवस्सिया णामं, बिइया य णिसीहिया ।**
**आपुच्छणा य तइया, चउत्थी पडिपुच्छणा ॥ २ ॥**
**पंचमी छंदणा णामं, इच्छाकारो य छट्ठओ ।**
**सत्तमो मिच्छाकारो य, तहक्कारो य अट्ठमो ॥ ३ ॥**
**अब्भुट्ठाणं च णवमं, दसमी उवसंपया ।**
**एसा दसंगा साहूणं, सामायारी पवेइया ॥ ४ ॥**

- अब दस समाचारी के नाम कहे जाते हैं । यथा-**पढमा** - पहली, **आवस्सिया** - आवश्यकी, **णामं** - नाम वाली है, **य** - और, **बिइया** - दूसरी, **णिसीहिया** - नैषेधिकी, **तइया** - तीसरी **आपुच्छणा** - आपृच्छना, **य** - और, **चउत्थी** - **पडिपुच्छणा** - प्रतिपृच्छना है । **पंचमी** - पांचवीं, **छंदना** नाम की, **य** - और, **छट्ठओ** - छठी, इ

इच्छाकार, **य** - और, **सत्तमो** - सातवीं, **मिच्छाकारो** - मिथ्याकार, **य** - और, **अट्ठमो** - आठवीं, **तहक्कारो** - तथाकार है । **णवमं**- नवमी, **अब्भुट्ठाणं** - अभ्युत्थान, **च** - और, **दसमी** - दसवीं, **उवसंपया** - उपसंपदा है, **एसा** - यह, **साहूणं** - साधुओं की, **दसंगा** - दस प्रकार की, **सामायारी** - समाचारी, **पवेइया** - तीर्थंकर भगवान् ने फरमाई है ॥ २-३-४॥

**गमणे आवस्सियं कुज्जा, ठाणे कुज्जा णिसीहियं ।**
**आपुच्छणा सयंकरणे, परकरणे पडिपुच्छणा ॥**

१. **गमणे** - बाहर जाने में, **आवस्सियं** - आवश्यकी समाचारी, **कुज्जा** - करे अर्थात् आवश्यक कार्य के लिए अपने स्थान से बाहर जाते समय साधु को 'आवस्सिया आवस्सिया' कहना चाहिए अर्थात् मैं आवश्यक कार्य के लिए जाता हूँ । २. **ठाणे** - स्थान में, **णिसीहियं** - नैषेधिकी समाचारी, **कुज्जा**-करे, अर्थात् बाहर से लौट कर अपने स्थान में प्रवेश करते समय साधु को 'णिसीहिया णिसीहिया' कहना चाहिए (अब मैं बाहर के कार्यों से निवृत्त हो गया हूँ)। ३. **सयंकरणे** - स्वयं कार्य करने के लिए, **आपुच्छणा**-आपृच्छना समाचारी करनी चाहिए अर्थात् किसी भी कार्य में प्रवृत्ति करने से पहले गुरु से पूछना चाहिये कि 'क्या मैं यह कार्य करूँ ?' इत्यादि । ४. **परकरणे** - दूसरे मुनियों का कार्य करने के लिए, **पडिपुच्छणा**-प्रतिपृच्छना समाचारी करनी चाहिए अर्थात् दूसरे मुनि का जो कार्य करने के लिए गुरु ने पहले आज्ञा फरमाई हो उस कार्य में प्रवृत्ति करते समय गुरु महाराज से फिर पूछना कि 'हे भगवन् ! मैं अमुक मुनि का अमुक कार्य करूँ ?' इस प्रकार पूछना प्रतिपृच्छना है । फिर से पूछने का अभिप्राय यह

है कि कदाचित् वह कार्य किसी दूसरे मुनि ने कर दिया हो अथवा इस समय गुरु किसी दूसरे कार्य के लिए आज्ञा प्रदान करें' इसलिए प्रतिपृच्छना समाचारी का सेवन करना चाहिए ॥ ५ ॥

**छंदणा दव्वजाएणं, इच्छाकारो य सारणे ।**
**मिच्छाकारो य णिंदाए, तहक्कारो पडिस्सुए ॥ ६ ॥**

५. **दव्वजाएणं**-अशन-पान-खादिम-स्वादिम आदि के लिए दूसरे साधुओं को निमंत्रण देना, **छंदणा** - छंदना समाचारी है जैसे- यदि आपके उपयोग में आ सके तो मेरे इस आहार में से ग्रहण कीजिये, **य** - और, ६. **सारणे** - स्वयं कार्य करने में अथवा दूसरों से कोई कार्य करवाने में, **इच्छाकारो** - इच्छाकार समाचारी की जाती है जैसे-'हे भगवन् ! यदि आपकी इच्छा हो तो आप मुझे ज्ञानादि दे कर मुझ पर उपकार करें' इस प्रकार पूछना 'इच्छाकार' समाचारी है । ७. **णिंदाए** - कोई दोष लग जाने पर आत्म-निंदा करना, **मिच्छाकारो** - 'मिथ्याकार' समाचारी है । यदि साधुवृत्ति से विपरीत आचरण हो गया हो तो उसके लिए 'मिच्छामि दुक्कडं' देना, पश्चात्ताप करना तथा आत्मनिन्दा करना कि 'मेरी आत्मा को धिक्कार हो जो मैंने अमुक अकार्य किया,' यह मिथ्याकार समाचारी कहलाती है, **य** - और, ८. **पडिस्सुए** - गुरु महाराज के वचनों को सुन कर, **तहक्कारो** - 'तहत्ति' या 'तथास्तु' कहना 'तथाकार' समाचारी है ॥ ६ ॥

**अब्भुट्ठाणं गुरुपूया, ।**
**एवं दुपंचसंजुत्ता, ॥**

९. **गुरुपूया** - गुरुपूजा-गुरु अपने



साधुओं की विनय-भक्ति करना तथा बाल, वृद्ध और ग्लान साधुओं को यथोचित आहार औषधि आदि ला कर देना, **अब्भुट्ठाणं**- 'गुरुपूजा अभ्युत्थान' नाम की समाचारी है और, १०. **अच्छणे** - ज्ञानादि के लिए अन्य गच्छ के आचार्य के पास रहना, **उवसंपया**- 'उपसंपदा' समाचारी है, **एवं**-इस प्रकार, **दुपंचसंजुत्ता** - २ × ५=१० दस प्रकार की, **सामायारी**-समाचारी, **पवेइया**-कही गई है ॥ ७ ॥

**पुव्विल्लम्मि चउब्भाए, आइच्चम्मि समुट्ठिए ।**
**भंडयं पडिलेहित्ता, वंदित्ता य तओ गुरुं ॥ ८ ॥**
**पुच्छिज्ज पंजलिउडो, किं कायव्वं मए इह ।**
**इच्छं णिओइउं भंते !, वेयावच्चे व सज्झाए ॥ ९ ॥**

- **आइच्चम्मि** - आदित्य-सूर्य के, **समुट्ठिए** - उदय होने पर, **[illegible]** - प्रथम प्रहर के, **चउब्भाए** - चौथे भाग में, **भंडयं**- भंडोपकरण की, **पडिलेहित्ता** - प्रतिलेखना करे, **तओ** - उसके बाद, **गुरुं** - गुरु महाराज को, **वंदित्ता**-वंदना करके, **पंजलिउडो** - हाथ जोड़ कर, **पुच्छिज्ज** - पूछे कि, **भंते** - 'हे भगवन् ! **इह** - इस समय, **मए** - मुझे, **किं** - क्या, **कायव्वं** - करना चाहिए ? **सज्झाए**- स्वाध्याय और, **वेयावच्चे** - वैयावृत्य, इन दोनों में से किस कार्य में, **णिओइउं** - आप मुझे नियुक्त करना चाहते हैं ? **इच्छं**-आपकी इच्छानुसार आज्ञा दीजिये' ॥

**वेयावच्चे णिउत्तेणं,**
**सज्झाए वा णिउत्तेणं,**

☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆

- **वेयावच्चे** - वैयावृत्य में, **णिउत्तेणं** - नियुक्त साधु को चाहिए कि वह, **अगिलायओ** - बिना ग्लानि के, **कायव्वं** - वैयावृत्य करे, **वा** - अथवा, **सज्झाए** - स्वाध्याय में, **णिउत्तेणं** -नियुक्त साधु को चाहिए कि, **सव्वदुक्ख विमोक्खणे** - समस्त दुःखों से मुक्त कराने वाली स्वाध्याय में दत्तचित्त हो कर लग जाय ॥ १० ॥

**दिवसस्स चउरो भागे, भिक्खू कुज्जा वियक्खणो ।**
**तओ उत्तरगुणे कुज्जा, दिणभागेसु चउसु वि ॥**

- **वियक्खणो** - विचक्षण, **भिक्खू** - साधु, **दिवसस्स** - दिन के, **चउरो** - चार, **भागे** - भाग, **कुज्जा** - करे, **तओ** - इसके बाद, **दिणभागेसु चउसु वि**-दिन के चारों भागों में, **उत्तरगुणे**-उत्तरगुणों का, **कुज्जा**-सेवन करें (स्वाध्यायादि करे) ॥ ११ ॥

**पढमं पोरिसी सज्झायं, बीयं झाणं झियायइ ।**
**तइयाए भिक्खायरियं, पुणो चउत्थीइ सज्झायं ॥**

-**पढमं** - प्रथम, **पोरिसी** - पहर में, **सज्झायं** - स्वाध्याय करे
**बीयं** - दूसरे पहर में, **झाणं** - ध्यान, **झियायइ** - करे,
तीसरे पहर में, **भिक्खायरियं** - भिक्षाचर्या करे और,
चौथे पहर में, **पुणो** - पुनः, **सज्झायं** - स्वाध्याय

**विवेचन** - यह गाथा सामान्य कथन की है
में दिन के चार भाग बतला कर चार कार्य ॰
ये चार ही कार्य करे तो प्रतिलेखन,
विहार करना, बीमार साधु साध्वी की सेवा ॰
करें ? अतः यह गाथा सामान्य रूप से कही
अगली गाथाओं में प्रतिलेखन आदि का वि

तीसरे प्रहर में ही गोचरी जाना यह एकान्त नियम नहीं है। क्योंकि दशवैकालिक सूत्र के ५ वें अध्ययन में बतलाया गया है कि - जिस गांव में भोजन का जो समय हो उस समय गोचरी जाना चाहिये। मुनि को सम्बोन्धित कर शास्त्रकार ने फरमाया है कि - हे मुने! यदि गोचरी के समय का ध्यान नहीं रखोगे तो अपनी आत्मा को भी क्लेशित करोगे और उस गांव की भी निंदा करोगे। अतः दशवैकालिक सूत्र के पाँचवें अध्ययन के दूसरे उद्देशक की चौथी गाथा में कहा है -

**कालेण णिक्खमे भिक्खू, कालेण य पडिक्कमे।**
**अकालं च विवज्जित्ता, काले कालं समायरे ॥४॥**

जिस समय गृहस्थों के घर भोजन बन जाय और गृहस्थ भोजन करने लग जाय तब गोचरी के लिये जावे और नियत समय पर वापिस लौट आवे। गोचरी के समय गोचरी और स्वाध्याय के ५ स्वाध्याय करे। अकाल का विवर्जन करे।

दूसरी बात यह भी है कि - भगवती सूत्र शतक ७ उद्देशक १ में साधु के लिये कालातिक्रान्त दोष बताया है जिसका अर्थ है कि पहले प्रहर में लाया हुआ आहार पानी चौथे प्रहर में करता है तो साधु साध्वी को कालातिक्रान्त दोष लगता है और उसका प्रायश्चित्त आता है। इसलिये यदि तीसरे प्रहर में ही गोचरी जाने का एकान्त नियम होता तो पहले प्रहर में गोचरी जाता ही कैसे? अतः तीसरे प्रहर में ही गोचरी करना यह एकान्त नियम नहीं है। किन्तु यह सामान्य नियम है।

**आसाढे मासे दुपया, पोसे मासे चउप्पया।**
**चित्तासोएसु मासेसु, तिप्पया हवइ पोरिसी ॥१३॥**



- **आसाढे** - आषाढ़, **मासे** - मास में, **दुपया** - दो पाँव जितनी, **पोसे** - पौष, **मासे** - मास में, **चउप्पया** - चार पाँव और, **चित्तासोएसु** - चैत्र और आसोज, **मासेसु** - मासों में, **तिप्पया**- तीन पाँव की, **पोरिसी** - पोरिसी, **हवइ** - होती है ॥ १३ ॥

**अंगुलं सत्तरत्तेणं, पक्खेणं च दुरंगुलं ।**
**वड्ढए हायए वावि, मासेणं चउरंगुलं ॥ १४॥**

- ऊपर की गाथा में चार महीनों में पोरिसी का परिमाण बताया गया है । शेष आठ महीनों का परिमाण बतलाया जाता है- **सत्तरत्तेणं** - प्रत्येक सात दिन-रात में, **अंगुलं** - एक-एक अंगुल **च** - और, **पक्खेणं** - पक्ष, (पन्द्रह दिनों) में, **दुरंगुलं** - दो-दो अंगुल और, **मासेणं** - प्रत्येक मास में, **चउरंगुलं** - चार-चार अंगुल छाया, **वड्ढए हायए वावि** - बढ़ती और घटती है ❀ ॥ १४ ॥

**आसाढ-बहुलपक्खे, भद्दवए कत्तिए य पोसे य ।**
**फग्गुण-वइसाहेसु य, बोद्धव्वा ओमरत्ताओ ॥**

- **आसाढ** - आषाढ़, **भद्दवए** - भाद्रपद, **कत्तिए** - कार्तिक, **य** - और, **पोसे** - पौष, **य** - तथा, **फग्गुण वइसाहेसु य** - फाल्गुन और वैशाख, इन सब महीनों के, **बहुलपक्खे** - **कृष्ण**-पक्ष में, **ओमरत्ताओ** - **अवमरात्रि** एक एक तिथि घटती है, (**णायव्वा**) - ऐसा जानना चाहिए अर्थात् कृष्णपक्ष १४ दिन का होता है ॥ १५ ॥

❀ बारह महीनों में पोरिसी के परिमाण खुलासा 'श्री जैन सिद्धांत बोल संग्रह बीकानेर' में देखना चाहिए ।

**जेट्ठामूले आसाढ-सावणे, छहिं अंगुलेहिं पडिलेहा।**
**अट्ठहिं बीयतयम्मि, तइए दस अट्ठहिं चउत्थे ॥ १६ ॥**

– **जेट्ठामूले** - जेठ, **आसाढसावणे** - आषाढ और श्रावण मास में पोरिसी का जो परिमाण कहा गया है उसमें, **छहिं** - छह, **अंगुलेहिं** - अंगुल और मिला देने से, **पडिलेहा** - प्रतिलेखना का समय होता है, **बीयतयम्मि**-दूसरे त्रिक में (भाद्रपद, आश्विन और कार्तिक में) पोरिसी के परिमाण में, **अट्ठहिं** - आठ अंगुल मिलाने से और, **तइए** - तीसरे त्रिक (मार्गशीर्ष पौष और माघ मास) में, दस-दस अंगुल मिलाने से तथा, **चउत्थे** - चौथे त्रिक (फाल्गुन, चैत्र और वैशाख मास) में, **अट्ठहिं** - आठ अंगुल मिलाने से प्रतिलेखना का समय होता है ॥ १६ ॥

**भावार्थ** - यदि पौन पोरिसी का परिमाण जानना हो तो बताई हुई पोरिसी की छाया में नीचे लिखे अनुसार अंगुल देने चाहिए-जेठ, आषाढ़ और श्रावण मास में छह अंगुल तथा मार्गशीर्ष, पौष और माघ में दस अंगुल, फाल्गुन, चैत्र और वैशाख में आठ अंगुल । इस प्रकार छाया बढ़ाने से पौन पोरिसी निकल आती है । इस समय वस्त्र-पत्रादि की प्रतिलेखना करे ।

**रत्तिं पि चउरो भागे, भिक्खू कुज्जा वियक्खणो।**
**तओ उत्तरगुणे कुज्जा, राइभागेसु चउसु वि ॥ १७ ॥**

– **वियक्खणो** - विचक्षण, **भिक्खू** - साधु, **रत्तिं पि** - रात्रि के भी, **चउरो** - चार, **भागे** - भाग **कुज्जा** - करे, **तओ** - उसके बाद, **राइभागेसु चउसु वि** - रात्रि के चारों ही भागों में

☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆

**उत्तरगुणे** - उत्तरगुणों की, **कुज्जा** - वृद्धि करे अर्थात् प्रत्येक पोरिसी में उसके योग्य स्वाध्यायादि करके अपने गुणों की वृद्धि करे ॥ १७ ॥

**पढमं पोरिसी सज्झायं, बीयं झाणं झियायइ ।**
**तइयाए णिद्दमोक्खं तु, चउत्थी भुज्जो वि सज्झायं ॥**

- **पढमं** - पहले, **पोरिसी** - पहर में, **सज्झायं** - स्वाध्याय करे, **बीयं** - दूसरे पहर में, **झाणं** - ध्यान, **झियायइ** - करे, **तु** - और, **तइयाए** - तीसरे पहर में, **णिद्दमोक्खं** - निद्रा को मुक्त करे - अर्थात् नींद को रोके नहीं, किन्तु खुली छोड़ दे और **चउत्थी** - चौथे पहर में, **भुज्जो वि** - फिर, **सज्झायं** - स्वाध्याय करे ॥ १८ ॥

**जं णेइ जया रत्तिं, णक्खत्तं तम्मि णहचउब्भाए ।**
**संपत्ते विरमेज्जा, सज्झायं पओसकालम्मि ॥ १९ ॥**

- **जया** - जब, **जं** - जो **णक्खत्तं** - नक्षत्र, **रत्तिं** - रात्रि को, **णेइ** - समाप्त करता है अर्थात् जो नक्षत्र सारी रात उदित रह कर सूर्योदय के समय अस्त होता है, **तम्मि** - उस नक्षत्र के, **णहचउब्भाए** - आकाश के चौथे भाग में,
**पओसकालम्मि** - प्रदोष काल में,
**विरमेज्जा** - निवृत्त हो जावे ॥ १९

**भावार्थ** - जिस काल में
रहते हों, वे नक्षत्र जब आकाश
का एक पहर गया ऐसा
बन्द कर देना चाहिए ।

**तम्मेव य णक्खत्ते, गयणचउब्भागसावसेसम्मि ।**
**वेरत्तियं पि कालं, पडिलेहित्ता मुणी कुज्जा ॥२०॥**

- **तम्मेव** - उसी, **णक्खत्ते** - नक्षत्र के अर्थात् जो नक्षत्र रात्रि को पूर्ण करता है जब वह, **गयणचउब्भाग सावसेसम्मि** - आकाश के चतुर्थ भाग के चौथे भाग पर आ जाय तब, **मुणी** - मुनि, **वेरत्तियं पि** - वैरात्रिक, **कालं** - काल, **पडिलेहित्ता** - देख कर, **कुज्जा** - प्रतिक्रमण करे ॥ २० ॥

**भावार्थ** - जो नक्षत्र सारी रात उदित रहता है वह चलते-चलते आकाश का केवल चौथा भाग शेष रहे वहाँ, (चौथी पोरिसी में) आ पहुँचे तब समझना चाहिए कि अब पहर रात्रि शेष है और उसी समय स्वाध्याय में लग जाना चाहिए । उस पोरिसी चौथे भाग में ( दो घड़ी रात शेष रहने पर) मुनि को प्रतिक्रमण चाहिए ।

**पुव्विल्लम्मि चउब्भाए, पडिलेहित्ताण भंडयं ।**
**गुरुं वंदित्तु सज्झायं, कुज्जा दुक्खविमोक्खणं ॥**

- साधु का दैनिक कर्त्तव्य - **पुव्विल्लम्मि** - पहले पहर के, **चउब्भाए** - चौथे भाग में, **भंडयं** - भण्डोपकरणों की, **पडिलेहित्ताणं** - प्रतिलेखना करके, **गुरुं** - गुरु को, **वंदित्तु** - वन्दना करे फिर, **दुक्ख-विमोक्खणं** - सभी दुःखों से मुक्त कराने वाली, **सज्झायं** - स्वाध्याय, **कुज्जा** - करे ॥ २१ ॥

**पोरिसीए चउब्भाए, वंदित्ताण तओ गुरुं ।**
**अपडिक्कमित्ता कालस्स, भायणं पडिलेहए ॥**



- **पोरिसीए** - पहले पहर के, **चउब्भाए** - चौथे भाग में (जब पौन पोरिसी हो जाय), **तओ** - तब, **गुरुं** - गुरु महाराज को, **वंदित्ताण** - वन्दना कर के, **कालस्स** - स्वाध्याय-काल से, **अपडिक्कमित्ता** - निवृत्त न हो कर, **भायणं** - पात्रों की, **पडिलेहए** - प्रतिलेखना करे ॥ २२ ॥

**भावार्थ** - प्रथम पहर स्वाध्याय का समय है, उसमें जब दो घड़ी शेष रहे, तब उसे छोड़ कर स्वाध्याय के लिए जो चौदह अतिचारों का ध्यान किया जाता है, उसे न करके (क्योंकि फिर स्वाध्याय करना है) पात्रों की प्रतिलेखना करने में लग जाना चाहिए ।

**मुहपत्तिं पडिलेहित्ता, पडिलेहिज्ज गोच्छगं ।**
**गोच्छगलइयंगुलियो, वत्थाइं पडिलेहए ॥ २३ ॥**

- साधु, **मुहपत्तिं** - मुखवस्त्रिका की, **पडिलेहित्ता** - प्रतिलेखना करे फिर, **गोच्छग-लइय** - **अंगुलिओ** - पूंजणी और रजोहरण 'लइय' - लतिका - डण्डी इन सबको हाथ की अंगुलियों पर रख कर, **गोच्छगं**-रजोहरण की, **पडिलेहिज्ज** - प्रतिलेखना करे। तत्पश्चात् **वत्थाइं** - वस्त्रों की, **पडिलेहए** - प्रतिलेखना करे ॥ २३।

**उड्ढं थिरं अतुरियं पुव्विं ता वत्थमेव पडिले**
**तो बिइयं पप्फोडे, तइयं च ।**

- प्रतिलेखना करने की विधि, **उड्ढं** -
कर वस्त्र को भूमि से ऊँचा रखते हुए
पूर्वक वस्त्र को पकड़ कर, **अतुरियं** -
पहले, **ता** - तो, **वत्थमेव** - वस्त्र की,
**तो** - उसके बाद, **बीयं** - दूसरी बार,

खंखेरे (धीरे-धीरे झड़कावे) **च** - और, **पुणो** - फिर, **तइयं** - तीसरी बार, **पमज्जिज्जा** - यतनापूर्वक पूँजे ॥ २४॥

**अणच्चावियं अवलियं, अणाणुबंधिं अमोसलिं चेव ।**
**छप्पुरिमा णवखोडा, पाणीपाणि-विसोहणं ॥ २५ ॥**

- अप्रमाद प्रतिलेखना के छह भेद कहते हैं - १. **अणच्चावियं** - प्रतिलेखना करते समय शरीर और वस्त्र को नचावे नहीं । २. **अवलियं** - वस्त्र कहीं से भी मुड़ा हुआ न रहे और प्रतिलेखन करने वाला भी शरीर बिना मोड़े सीधा बैठे । ३. **अणाणुबंधिं** - वस्त्र को जोर से नहीं झड़के । ४. **अमोसलिं**- वस्त्र को ऊपर, नीचे या तिर्छे दीवाल आदि से न लगावे । ५. **छप्पुरिमा णक्खोडा** - प्रतिलेखना में छह पुरिम और नवखोड़ करने चाहिए । वस्त्र के दोनों हिस्सों को तीन-तीन बार खंखेरना 'छपुरिम' कहलाता है और वस्त्र को तीन-तीन बार पूंज कर तीन बार शोधना 'नवखोड' कहलाता है । **चेव** - और, ६. **पाणीपाणि विसोहणं** - वस्त्रादि पर चलता हुआ यदि कोई जीव दिखाई दे, तो उसको अपनी हथेली पर उतार कर रक्षण करना चाहिए॥ २५॥

**आरभडा सम्मद्दा, वज्जेयव्वा य मोसली तइया ।**
**पप्फोडणा चउत्थी, विक्खित्ता वेइया छट्ठी ॥२६ ॥**

- प्रमाद पूर्वक की जाने वाली प्रतिलेखना 'प्रमाद प्रतिलेखना' कहलाती है । वह छह प्रकार की है - १. **आरभडा** - विपरीत रीति से या उतावल के साथ प्रतिलेखना करना अथवा एक वस्त्र की प्रतिलेखना अधूरी छोड़ कर दूसरे वस्त्र की प्रतिलेखना करने लग जाना "आरभटा" प्रतिलेखना है । २. **सम्मद्दा**- वस्त्र के कोने मुड़े ही रहें (सल न निकाले जायं) वह 'सम्मर्दा' प्रतिलेखना है अथवा

उपकरणों के ऊपर बैठ कर प्रतिलेखना करना सम्मर्दा प्रतिलेखना है, **य** - और, ३. **तइया** - तीसरी, **मोसली** - वस्त्र को ऊपर नीचे और तिरछे दीवाल आदि पर लगाना 'मोसली' प्रतिलेखना है । ४. **चउत्थी** - चौथी, **पप्फोडणा** - जिस प्रकार धूल से भरे हुए वस्त्र को जोर से झड़काया जाता है उसी प्रकार वस्त्र को जोर से झड़काना 'प्रस्फोटना' प्रतिलेखना है ।५. **विक्खित्ता** - प्रतिलेखना किये हुए वस्त्रों को बिना प्रतिलेखना किये हुए वस्त्रों में मिला देना अथवा प्रतिलेखना करते समय वस्त्र के पल्ले आदि को ऊपर की ओर फेंकना 'विक्षिप्ता' प्रतिलेखना है और ६. **छट्ठी** - छठी, **वेइया** - प्रतिलेखना करते समय घुटनों के ऊपर नीचे और पसवाड़े हाथ रखना अथवा दोनों घुटनों को या एक घुटने को भुजाओं के बीच रखना 'वेदिका' प्रतिलेखना है । ये अप्रशस्त प्रतिलेखनाएँ हैं, इसलिए, **वज्जेयव्वा** - इनका त्याग कर देना चाहिए ॥ २६ ॥

**पसिढिलपलंबलोला, एगामोसा अणेगरूवधुणा ।**
**कुणइ पमाणि पमायं, संकिय गणणोवगं कुज्जा ॥**

- प्रमाद प्रतिलेखना के छह भेद आगे बताये हैं । इस गाथा में सात भेद और बताये जाते हैं - १. **पसिढिल** - वस्त्र को दृढ़ता से न पकड़ना, २. **पलंब** - वस्त्र को दूर रख कर प्रतिलेखना करना ३. **लोला** - वस्त्र को भूमि के साथ रगड़ना, ४. ही दृष्टि में तमाम वस्त्र को देख जाना, ५. प्रतिलेखना करते समय शरीर और वस्त्र क ६. **पमाणि पमायं कुणइ** - प्रतिलेखना में परिमाण बतलाया गया है, उसमें उपयोग करना ।७. **संकिय गणणोवगं कुज्जा** - यदि शंका उत्पन्न हो जाय तो अंगुलियों

उससे उपयोग का चूक जाना तथा ध्यान अन्यत्र चला जाना । ये सब अप्रशस्त प्रतिलेखनाएँ हैं । मुनि को इनका त्याग करके शास्त्रोक्त विधि के अनुसार प्रतिलेखना करना चाहिए ॥ २७ ॥

**अणूणाइरित्त-पडिलेहा, अविवच्चासा तहेव य ।**
**पढमं पयं पसत्थं, सेसाणि उ अप्पसत्थाइं ॥ २८ ॥**

– **पडिलेहा** – प्रतिलेखना के विषय में, **अणूणाइरित्त** - शास्त्रोक्त विधि से कम न करना और अधिक भी न करना, **तहेव य**- और, **अविवच्चासा** – विपरीत न करना, **पढमं** – यह पहला, **पयं**- भंग, **पसत्थं** – प्रशस्त (शुद्ध) है, **उ** – और, **सेसाणि** – शेष भांगे, **अप्पसत्थाइं** – अप्रशस्त हैं ॥ २८ ॥

**भावार्थ** – प्रतिलेखना के त्रिसंयोगी आठ भंग होते हैं । शास्त्रोक्त विधि से न कम, न अधिक और न विप्ररीत, यह पहला भंग शुद्ध है । इसी के अनुसार साधु को प्रतिलेखना करनी चाहिए। शेष सात भंग अशुद्ध हैं । उन्हें त्याग देना चाहिए ।

**पडिलेहणं कुणंतो, मिहो कहं कुणइ जणवय-कहं वा।**
**देइ व पच्चक्खाणं, वाएइ सयं पडिच्छइ वा ॥ २९ ॥**
**पुढवी-आउक्काए, तेऊ-वाऊ वणस्सइ-तसाणं ।**
**पडिलेहणापमत्तो, छण्हं पि विराहओ होइ ॥ ३० ॥**

– **पडिलेहणं** – प्रतिलेखना, **कुणंतो** – करता हुआ जो साधु, **मिहो** – आपस में, **कहं** – कथा-वार्तालाप, **कुणइ** - करता है, **वा** – अथवा, **जणवयकहं** – जनपद कथा, देशकथा आदि करता है, **पच्चक्खाणं** – दूसरे को पच्चक्खाण, **देइ** – कराता है, **व** - अथवा, **वाएइ** – दूसरे को वाचना देता है (पढ़ाता है) **वा** - अथवा, **सयं** – स्वयं, **पडिच्छड** – वाचना लेता (पढता) है वह,

पडिलेहणापमत्तो – प्रतिलेखना में प्रमाद करने के दोष का भागी होता है । इस प्रकार प्रमत्तभावपूर्वक प्रतिलेखना करने वाला साधु पुढवी – पृथ्वीकाय, आउक्काए – अप्काय, तेऊ – तेउकाय, वाऊ – वायुकाय, वणस्सइ – वनस्पतिकाय और, तसाणं – त्रसकाय, छण्हं – इन छहों कायों का, विराहओ – विराधक, होइ – होता है ॥ २९-३० ॥

**पुढवी-आउक्काए, तेऊ-वाऊ-वणस्सइ-तसाणं।**
**पडिलेहणा आउत्तो, छण्हंपि आराहओ होइ ॥**

– पडिलेहणा आउत्तो – प्रतिलेखना में उपयोग रखने वाला साधु, पुढवी – पृथ्वीकाय, आउक्काए – अप्काय, तेऊ – तेउकाय, वाऊ – वायुकाय, वणस्सइ – वनस्पतिकाय और, तसाणं – त्रसकाय, इन, छण्हं आराहओ ( संरक्खओ ) – छहों काय का संरक्षक एवं आराधक, होइ – होता है ॥ ३१ ॥

**तइयाए पोरिसीए, भत्तं पाणं गवेसए ।**
**छण्हं अण्णयरागम्मि, कारणम्मि समुट्ठिए ॥ ३२ ॥**

– दूसरी पोरिसी में ध्यान करना चाहिए, तइयाए – तीसरी, पोरिसीए – पोरिसी में, छण्हं – आगे कहे जाने वाले, छह कारणों में से, अण्णयरागम्मि – किसी एक, कारणम्मि – कारण के, समुट्ठिए– उपस्थित होने पर, भत्तं पाणं – आहार-पानी की, गवेसए – गवेषणा करे ॥ ३२ ॥

**वेयण-वेयावच्चे, ईरियट्ठाए य [illegible]**
**तह पाणवत्तियाए, छट्ठं पुण धम्म- [illegible]।**

– १ वेयण – क्षुधावेदनीय की शांति के लिए [illegible] वैयावृत्य-सेवा करने के लिए ३ ईरियट्ठाए – ईर्या

के लिए, **य** – और, **४ संजमट्ठाए** – संयम पालने के लिए, **तह** – तथा **५ पाणवत्तियाए** – दस प्राणों की रक्षा के लिए अर्थात्-जीवन-निर्वाह के लिए, **छट्ठं** – छठे, **धम्मचिंताए** – शास्त्र के पठन-आदि धर्म चिन्तन के लिए साधु आहार-पानी की गवेषणा करे ॥ ३३ ॥

**णिग्गंथो धिइमंतो, णिग्गंथी वि ण करिज्ज छहिं चेव**
**ठाणेहिं उ इमेहिं, अणइक्कमणाइ से होइ ॥ ३४ ॥**

– **धिइमंतो** – धैर्यवान्, **णिग्गंथो** – साधु, **वि** – अथवा, **णिग्गंथी** – साध्वी, **इमेहिं** – इन आगे कहे जाने वाले, **छहिं** – छह, **ठाणेहिं** – कारणों से, **ण करिज्ज** – आहार-पानी न करे, **उ** – तो, **से** – वह, **अणइक्कमणाइ होइ** – तीर्थंकर देव की आज्ञा एवं संयम का अतिक्रमण नहीं करता, अपितु उनकी आज्ञा एवं संयम का पालन करने वाला ही होता है ॥ ३४ ॥

**आयंके उवसग्गे, तितिक्खया बंभचेर-गुत्तीसु ।**
**पाणिदया तवहेउं, सरीरवोच्छेयणट्ठाए ॥ ३५॥**

– **१. आयंके** – आतंक-रोग ग्रस्त होने पर **२. उवसग्गे** – देव-मनुष्य तिर्यञ्च सम्बन्धी उपसर्ग आने पर **३. बंभचेरगुत्तीसु** – ब्रह्मचर्य-गुप्ति की, **तितिक्खया** – रक्षा के लिए **४. पाणिदया** – प्राणी-भूत-जीव और सत्त्वों की रक्षा के लिए **५. तवहेउं** – तप करने के लिए और, **६. सरीर वोच्छेयणट्ठाए** – अन्तिम समय में शरीर को छोड़ने की दृष्टि से संथारा करने के लिए । इन छह कारणों से आहार-पानी का त्याग करता हुआ साधु साध्वी तीर्थंकर देव की आज्ञा का उल्लंघन नहीं करता ॥ ३५ ॥

**अवसेसं भंडगं गिज्झा, चक्खुसा पडिलेहए ।**
**परमद्धजोयणाओ, विहारं विहरए मुणी ॥ ३६ ॥**



– **मुणी** – मुनि, **अवसेसं** – सभी, **भंडगं** – भंडोपकरण को, गिज्झा – लेकर, **चक्खुसा** – आँख से, **पडिलेहए** – भली प्रकार देख, फिर, **विहारं विहरए** – विहार करे अर्थात् गोचरी के लिए जावे किन्तु, **परं** – उत्कृष्ट, **अद्धजोयणाओ** – आधे योजन (दो कोस) से आगे न जावे ॥ ३६ ॥

**भावार्थ** – गोचरी के लिए साधु, उत्कृष्ट दो कोस तक जा कर आहार–पानी ला सकता है और यदि आहार–पानी साथ में ले कर विहार करे, तो उस आहार–पानी को दो कोस तक ले जा सकता है, आगे नहीं । आगे ले जाने से मार्गातिक्रान्त दोष लगता है ।

**विवेचन** – भगवती सूत्र शतक ७ उद्देशा १ में अतिक्रान्त के चार दोष बतलाये हैं – १. क्षेत्रातिक्रान्त २. कालातिक्रान्त ३. मार्गातिक्रान्त और ४. प्रमाणातिक्रान्त ।

जो कोई निर्ग्रन्थ साधु या साध्वी प्रासुक और एषणीय अशन, पान, खादिम, स्वादिम इन चार प्रकार के आहारादि को सूर्योदय से पहले ग्रहण करके सूर्योदय के बाद खाता है तो यह 'क्षेत्रातिक्रान्त दोष' कहलाता है ।

दिन के पहले प्रहर में ग्रहण किये हुए आहार आदि को चौथे प्रहर में खाना 'कालातिक्रान्त' दोष है । इससे यह स्पष्ट होता है कि साधु साध्वी पहले प्रहर में भी गोचरी जा सकते हैं तभी यह कालातिक्रान्त दोष लगने की सम्भावना रहती है अतः तीसरे प्रहर में गोचरी जाना यह एकान्त नियम नहीं हैं ।

आधा योजन अर्थात् दो कोश के उपरान्त ~ 'ए।

पानी आदि करना 'मार्गातिक्रान्त' दोष है ।

बत्तीस कवल से अधिक आहार ।तिक्र'

दोष है ।



**चउत्थीए पोरिसीए, णिक्खिवित्ताण भायणं ।**
**सज्झायं च तओ कुज्जा, सव्वभावविभावणं ॥३७॥**

- **चउत्थीए** - चौथी, **पोरिसीए** - पोरिसी में, **भायणं** - भाजन-पात्रों को, **णिक्खिवित्ताण** - रख कर, च - और, **तओ** - उसके बाद, **सव्वभावविभावणं** - सभी भावों को प्रकाशित करने वाली एवं समस्त दुःखों से छुडाने वाली, **सज्झायं** - स्वाध्याय, **कुज्जा** - करे ॥ ३७ ॥

**पोरिसीए चउब्भाए, वंदित्ताण तओ गुरुं ।**
**पडिक्कमित्ता कालस्स, सेज्जं तु पडिलेहए ॥३८॥**

- **पोरिसीए** - चौथी पोरिसी के, **चउब्भाए** - चौथे भाग में, **गुरुं** - गुरु महाराज को, **वंदित्ताण** - वन्दना करके, तु - तथा **कालस्स** - उस काल से, **पडिक्कमित्ता** - निवृत्त होकर, **तओ** - फिर, **सेज्जं** - शय्या आदि की, **पडिलेहए** - प्रतिलेखना करे ॥ ३८ ॥

**पासवणुच्चार भूमिं च, पडिलेहिज्ज जयं जई ।**
**काउस्सग्गं तओ कुज्जा, सव्वदुक्खविमोक्खणं ॥**

- **जई** - यति-साधु, **पासवणुच्चारभूमिं च** - प्रस्रवण (लघुनीत) और उच्चार (बड़ीनीत) के स्थान को, **जयं** - यतनापूर्वक, **पडिलेहिज्ज** - देखे, **तओ** - इसके बाद, **सव्वदुक्खविमोक्खणं** - सभी दुःखों से छुड़ाने वाला, **काउस्सग्गं**- कायोत्सर्ग करे अर्थात् आवश्यक सूत्र के अनुसार प्रथम आवश्यक की आज्ञा लेकर उसमें कायोत्सर्ग करे ॥ ३९ ॥

**विवेचन** - स्थण्डिल भूमि के २७ मंडल टीकाकार ने दिये हैं वे इस प्रकार हैं -



गांव के अन्दर, समीप, मध्य और दूर यह तीन अध्यासनीय (सामान्य रूप से उपयोग में आने योग्य) और अनध्यासनीय (विशिष्ट प्रयोजन वश उपयोग में आने योग्य) इस प्रकार समीप, मध्य और दूर इस प्रकार प्रत्येक के दो दो भेद होने से गांव के अन्दर के छह मंडल हुए । इसी प्रकार गांव के बाहर भी समीप, मध्य और दूर के दो-दो भेद होने से गांव के बाहर के भी छह मंडल हुए । इस तरह अन्दर और बाहर के मिलाने से बारह मंडल उच्चार (बड़ी नीत) के होते हैं । इसी प्रकार प्रस्रवण (लघुनीत) के भी बारह भेद हो जाते हैं । इसी प्रकार दोनों को मिलाने से क्षेत्र के २४ मंडल होते हैं फिर रात्रि के प्रथम, मध्यम और अंतिम भाग ऐसे काल के तीन भेद मिलाने से सब २७ मंडल होते है । साधु, साध्वी इन २७ मंडलों की प्रतिलेखना करे ।

**प्रश्न** - दैवसिक (दिन सम्बन्धी) प्रतिक्रमण किस समय करने का विधान है ? प्रतिक्रमण किस समय प्रारम्भ करना चाहिये ? क्या सूर्यास्त होने के पहले प्रतिक्रमण के छहों आवश्यक पूरे हो जाने चाहिये ?

**उत्तर** - इसका समाधान यह है कि - यहाँ पर अर्थात् उत्तराध्ययन सूत्र के २६ वें अध्ययन की [illegible] सामान्य रूप से साधु साध्वियों का दिन और [illegible] या तक गया है । इसके आगे १८॥ [illegible]
विशेष प्रकार से दिन के कार्य [illegible]
कायोत्सर्ग आदि) रात्रि के [illegible]
गाथा की टीका में इस प्र[illegible]
स्थंडिलानां प्रत्युप्रे[illegible]
दिनकृत्यमभिधाय [illegible]



**अर्थ** - दिन के चौथे प्रहर के चौथे भाग में उच्चार प्रस्रवण भूमि-स्थण्डिल भूमि की २७ प्रकार से प्रतिलेखना करे । इसके बाद सूर्य अस्त हो जाता है तब मुनि के दिन में करने योग्य कार्य बतला कर अब रात्रि में करने योग्य कार्य बतलाये जा रहे हैं । इस टीका से यह स्पष्ट होता है कि दैवसिक प्रतिक्रमण सूर्यास्त के बाद प्रारम्भ करना चाहिये ।

इसी अध्ययन की ४३ वीं गाथा में बताया गया है कि - प्रतिक्रमण पूरा होने पर स्वाध्याय काल की प्रतिलेखना कर स्वाध्याय करे । दिन और रात की चार संध्यायें कही गई हैं । दिन में प्रातः काल तथा १२ बजे से १ बजे तक मध्याह्न काल । इसी प्रकार शाम को संध्याकाल और रात्रि में १२ बजे से १ बजे तक अर्द्ध रात्रि इन चार सन्ध्या कालों में स्वाध्याय करना निषिद्ध है । यदि कोई करे तो निशीथ सूत्र के १९ वें उद्देशक में इसका प्रायश्चित्त बतलाया है । यदि सूर्यास्त का समय प्रतिक्रमण की समाप्ति का होता तो प्रतिक्रमण समाप्त होते ही स्वाध्याय करना कैसे जाता क्योंकि वह तो सन्ध्या का समय है । इसलिये न्ध्या के अस्वाध्याय की समाप्ति के लगभग ही प्रतिक्रमण की समाप्ति का समय है । उसके बाद स्वाध्याय का समय आ जाता है ।

दशाश्रुतस्कन्ध की सातवीं दशा में बतलाया गया है कि - पडिमाधारी अप्रतिबद्ध विहारी, घोर पराक्रमी, अग्नि या सिंह के आक्रमणं से अपनी काया को विचलित नहीं करने वाले मुनि

**"जत्थेव सूरिए अत्थमेज्जा तत्थेव उवायणावित्तए"**

**अर्थ** - जहाँ सूर्यास्त हो जाय वहीं पर पडिमाधारी मुनि को ठहर जाना चाहिये । एक कदम भी आगे नहीं बढ़ना चाहिये ।



इसका यह अर्थ हुआ कि – सूर्यास्त तक पडिमाधारी मुनि विहार कर सकते हैं । जब सूर्यास्त तक विहार कर सकते हैं तो सूर्यास्त तक प्रतिक्रमण पूरा कर लेना कैसे संभव है ?

इत्यादि प्रमाणों से सिद्ध होता है कि – 'दैवसिक' प्रतिक्रमण सूर्यास्त के बाद प्रारम्भ करना चाहिये ।

**प्रश्न** – रात्रि का प्रतिक्रमण कब करना चाहिये ?

**उत्तर** – ४६ वीं गाथा और उसकी आगे की गाथाओं में बतलाया गया है कि – रात्रि का प्रतिक्रमण सूर्योदय से पहले पूरा हो जाना चाहिये । सूर्योदय के पहले ५–४ मिनिट पहले प्रतिक्रमण (रात्रिक) पूरा हो जाना चाहिये किन्तु सूर्योदय के आधा घण्टे या इससे भी पहले तो पूरा नहीं करना चाहिये ।

**देवसियं च अइयारं, चिंतिज्ज अणुपुव्वसो ।**
**णाणम्मि दंसणे चेव, चरित्तम्मि तहेव य ॥ ४० ॥**

– **णाणम्मि** – ज्ञान, **दंसणे** – दर्शन, **च, चेव तहेव, य** – और, **चरित्तम्मि** – चारित्र में लगे हुए, **देवसियं** – दिवस सम्बन्धी, **अइयारं** – अतिचार का, **अणुपुव्वसो** – अनुक्रम से, **चिंतिज्ज** – चिन्तन करे ॥ ४० ॥

**पारियकाउस्सग्गो, वंदित्ताण तओ गुरुं ।**
**देवसियं तु अइयारं, आलोएज्ज जहक्कमं ॥ ४१ ॥**

– **पारियकाउस्सग्गो** – कायोत्सर्ग को पार कर, **तओ** – फिर, **गुरुं** – गुरु महाराज को, **वंदित्ताण** – वन्दना करके, **देवसियं**– दिवस सम्बन्धी, **अइयारं** – अतिचारों की, **जहक्कमं** – यथाक्रम से, **आलोएज्ज** – आलोचना करे ॥ ४१ ॥

**पडिक्कमित्तु णिस्सलो, वंदित्ताण तओ गुरुं**
**काउस्सग्गं तओ कुज्जा, सव्व–दु[illegible] मोक्खण**

– **पडिक्कमित्तु** – प्रतिक्रमण करके, **णिस्सलो** – शल्यरहित हो कर, **तओ** – फिर, **गुरुं** – गुरु महाराज को, **वंदिताण** - वन्दना करे, **तओ** – तत्पश्चात्, **सव्वदुक्खविमोक्खणं** – सभी दुःखों से छुड़ाने वाला, **काउस्सग्गं** – कायोत्सर्ग, **कुज्जा** - करे ॥ ४२ ॥

**पारियकाउस्सगो, वंदित्ताण तओ गुरुं ।**
**थुइमंगलं च काऊणं, कालं संपडिलेहए ॥ ४३ ॥**

– **पारियकाउस्सग्गो** – कायोत्सर्ग पार कर, **तओ**- फिर, **गुरुं** – गुरु महाराज को, **वंदित्ताण** – वन्दना करके, **च** – और, **थुइमंगलं**– सिद्ध भगवान् की णमोत्थुणं रूप स्तुति मंगल, **काऊणं**- करके, **कालं** – स्वाध्याय के काल को, **संपडिलेहए** – प्रतीक्षा करे अर्थात् स्वाध्याय का समय आने पर स्वाध्याय करे ॥ ४३ ॥

**पढमं पोरिसी सज्झायं, बीयं झाणं झियायइ ।**
**तइयाए णिद्दमोक्खं तु, चउत्थी भुज्जो वि सज्झायं ॥**

– रात्रिचर्या **पढमं** – पहली, **पोरिसी** - पोरिसी में, **सज्झायं** – स्वाध्याय करे । **बीयं** – दूसरी पोरिसी में, **झाणं** – ध्यान, **झियायइ** – करे, **तु** – और, **तइयाए** – तीसरी पोरिसी में **णिद्दमोक्खं** – निद्रा को मुक्त करे अर्थात् आती हुई नींद को रोके नहीं किन्तु उसे खुली छोड़ दें तथा, **चउत्थी** – चौथी पोरिसी में **भुज्जो वि** – पुनः, **सज्झायं** – स्वाध्याय करे ॥ ४४ ॥

**पोरिसीए चउत्थीए, कालं तु पडिलेहिया ।**
**सज्झायं तु तओ कुज्जा, अबोहंतो असंजए ॥ ४५ ॥**

– **चउत्थीए** – चौथी, **पोरिसीए** – पोरिसी में, **कालं** -

काल को, **पडिलेहिया** - प्रतिलेखना कर-देख कर अर्थात् अस्वाध्याय के कारणों को देख कर, **तओ** - फिर, **असंजए** - असंयत पुरुषों को, **अबोहंतो** - न जगाता हुआ, **सज्झायं** - स्वाध्याय, **कुज्जा** - करे अर्थात् इतने ऊँचे स्वर से स्वाध्याय न करे जिससे गृहस्थ लोग जग जाय फिर वे सावद्य कार्य में लग जाय इससे मुनि को दोष लगता है । अतः स्वाध्याय आदि धीरे स्वर से करना चाहिए ।॥ ४५ ॥

**पोरिसीए चउब्भाए, वंदित्ताण तओ गुरुं ।**
**पडिक्कमित्तु कालस्स, कालं तु पडिलेहए ॥ ४६ ॥**

- **पोरिसीए** - रात्रि की चौथी पोरिसी के, **चउब्भाए** - चौथे भाग में, **गुरुं** - गुरु महाराज को, **वंदित्ताण** - वन्दना करके, **तओ** - फिर **कालं** - प्रतिक्रमण का समय आया हुआ, **पडिलेहए** - जान कर, **कालस्स** - रात्रि सम्बन्धी काल का, **पडिक्कमित्तु** - प्रतिक्रमण करे ॥ ४६ ॥

**आगए कायवोस्सग्गे, सव्वदुक्खविमोक्खणे ।**
**काउस्सग्गं तओ कुज्जा, सव्वदुक्खविमोक्खणं ॥**

- **तओ** - इसके बाद, **सव्वदुक्खविमोक्खणे** - सभी दुःखों से मुक्त कराने वाले, **कायवोस्सग्गे** - कायोत्सर्ग का , **आगए**- आने पर, **सव्वदुक्खविमोक्खणं** - समस्त दु । वाला, **काउस्सग्गं** - कायोत्सर्ग, **कुज्जा** - करे ॥

**राइयं च अइयारं, चिंतिज्ज ।**
**णाणम्मि दंसणम्मि य, ॥**

- **णाणम्मि** - ज्ञान में, . य

**चरित्तम्मि** – चारित्र में, **य** – तथा, **तवम्मि** – तप में लगे हुए, **राइयं** – रात्रि सम्बन्धी, **अइयारं** – अतिचारों का **अणुपुव्वसो** – अनुक्रम से, **चिंतिज्ज** – चिन्तन करे ॥४८ ॥

**पारियकाउस्सग्गो, वंदित्ताण तओ गुरुं ।**
**राइयं तु अइयारं, आलोएज्ज जहक्कमं ॥ ४९ ॥**

– **पारियकाउस्सग्गो** – कायोत्सर्ग पार कर, **तओ** – फिर, **गुरुं** – गुरु महाराज को, **वंदित्ताण** – वन्दना करके, राइयं – रात्रि सम्बन्धी, **अइयारं** – अतिचारों की, **जहक्कमं** – यथाक्रम से, **आलोएज्ज** – आलोचना करे ॥ ४९ ॥

**पडिक्कमित्तु णिस्सल्लो, वंदित्ताण तओ गुरुं ।**
**काउस्सग्गं तओ कुज्जा, सव्वदुक्खविमोक्खणं ॥**

– **तओ** – उसके बाद, **पडिक्कमित्तु** – प्रतिक्रमण (अतिचारों आलोचना) करके, **णिस्सल्लो** – शल्य रहित होकर, **गुरुं** – महाराज को, **वंदित्ताण** – वन्दना करके, **तओ** – उसके बाद, – सभी दुःखों से छुड़ाने वाला, **काउस्सग्गं**- कायोत्सर्ग, **कुज्जा** – करे ॥ ५० ॥

**किं तवं पडिवज्जामि, एवं तत्थ विचिंतए ।**
**काउस्सग्गं तु पारित्ता, करिज्जा जिणसंथवं ॥५१ ॥**

– **तत्थ** – कायोत्सर्ग में, **एवं** – इस प्रकार, **विचिंतए** – विचार करे कि, 'आज मैं, **किं** – कौन-सा, **तवं** – तप, **पडिवज्जामि** – अंगीकार करूँ – इस प्रकार चिन्तन के पश्चात्, **काउस्सग्गं** – कायोत्सर्ग, **पारित्ता** – पार कर, **जिणसंथवं** – जिनसंस्तव करे (जिन भगवान् की स्तुति रूप 'लोगस्स उज्जोयगरे' आदि) **करिज्जा** – करे ॥ ५१ ॥



**पारियकाउस्सग्गो, वंदित्ताण तओ गुरुं ।**
**तवं संपडिवज्जित्ता, करिज्जा सिद्धाण संथवं ॥५२॥**

- **पारियकाउस्सग्गो** - कायोत्सर्ग पार कर, **गुरुं** - गुरु महाराज को, **वंदित्ताण** - वन्दना करे, **तओ** - उसके बाद, **तवं** - तप, **संपडिवज्जित्ता** - अंगीकार करे (प्रत्याख्यान करे) फिर, **सिद्धाण** - सिद्ध भगवान् की, **संथवं** - स्तुति, **करिज्जा** - करे अर्थात् 'णमोत्थुणं' का पाठ बोले ॥५२॥

इस प्रकार रात्रि प्रतिक्रमण के छह आवश्यक पूर्ण हुए । यहाँ आवश्यक की विधि का संक्षेप में वर्णन किया गया है । विशेष विस्तार आवश्यक सूत्र में है ।

**एसा समायारी, समासेण वियाहिया ।**
**जं चरित्ता बहू जीवा, तिण्णा संसारसागरं ॥५३॥**
**॥ त्तिबेमि ॥**

- **ऐसा** - यह, **समायारी** - दस प्रकार की समाचारी, **समासेण** - संक्षेप से, **वियाहिया** - कही गई है, **जं** - जिसका, **चरित्ता** - पालन करके, **बहू** - बहुत-से, **जीवा** - जीव, **संसार-सागरं** - संसार-सागर से, **तिण्णा** - तिर गये हैं । इसी प्रकार वर्तमान काल में तिर रहे हैं और आगामी काल में भी तिरेंगे ॥५३॥ **त्तिबेमि** - ऐसा मैं कहता हूँ ।

**॥ छब्बीसवाँ अध्ययन समाप्त ॥**



# 'खलुंकीय' सत्ताईसवाँ अध्ययन

**थेरे गणहरे गग्गे, मुणी आसी विसारए ।**
**आइण्णे गणिभावम्मि, समाहिं पडिसंधए ॥ १ ॥**

- **थेरे** - स्थविर, **गणहरे** - गणधर अर्थात् गुणों के समूह को धारण करने वाले, **विसारए** - विशारद-सभी शास्त्रों में कुशल, **आइण्णे** - आचार्य के गुणों से युक्त, **समाहिं** - टूटी हुई समाधि को, **पडिसंधए** - फिर से प्राप्त करने वाले, **गग्गे** - गर्ग गोत्रीय अतएव गर्गाचार्य नाम के, **मुणी** - एक मुनि, **आसी** - थे ॥ १ ॥

**विवेचन** - गर्गाचार्य बड़े विद्वान् और समर्थ आचार्य थे । उनके बहुत से शिष्य थे, किन्तु वे सब अविनीत और स्वच्छन्दाचारी गये । उन अविनीत शिष्यों द्वारा अपने संयम में एवं भाव-ि. में, विघ्न पड़ते देख कर वे उन्हें छोड़ कर पृथक् हो गये और भाव-समाधि में लीन रहते हुए आत्मगुणों की वृद्धि करने लगे ।

यहाँ पर स्वाभाविक रूप से यह प्रश्न हो सकता कि गर्गाचार्य के सब शिष्य अविनीत कैसे हो गये ?

इसका उत्तर यह है कि अगला बड़ा शिष्य अविनीत हो तो पीछे आने वाले शिष्य उसको देख कर आगे से आगे अविनीत होते जाते हैं । जैसे की कहावत है - **"बिगडियो साधु बिगाडे टोली, सडियो पान सडावे चोली"** अर्थात् पानों की चोली (टोकरी) में कोई एक पान सड गया हो तो वह सारी टोकरी के पानों को सडा देता है । पनवाडी (पान बेचने वाला) प्रातःकाल



टोकरी के सब पानों को देखता है और सडे हुए पान को निकाल फेंकता है। इसी प्रकार साधुओं के समूह में कोई एक साधु दोष सेवी शिथिलाचारी हो तो वह सारे साधु समूह को शिथिलाचारी वना देता है । अतः आचार्य का कर्त्तव्य है की ऐसे शिथिलाचारी (जो प्रायश्चित्त देने पर भी बारबार दोष सेवन करना है) साधु को गच्छ से बाहर कर देना चाहिए । जिससे कि दूसरे साधुओं की सुरक्षा हो सके ।

**वहणे वहमाणस्स, कंतारं अइवत्तइ ।**
**जोए वहमाणस्स, संसारो अइवत्तइ ॥ २ ॥**

– गर्गाचार्य अपने शिष्यों को उपदेश देते हुए कहते हैं – जिस प्रकार, **वहणे** – गाड़ी में, **वहमाणस्स** – जोता हुआ विनीत बैल, गाड़ी और गाड़ीवान् दोनों को ले कर सुखपूर्वक, **कंतारं** – कान्तार-अटवी को, **अइवत्तइ** – पार कर जाता है, उसी प्रकार, **जोए** – योग-संयम-मार्ग में, **वहमाणस्स** – प्रवृत्त होता हुआ विनीत शिष्य, स्वयं और गुरु दोनों ही, **संसारो** – संसार से, **अइवत्तइ** – पार हो जाते हैं ॥ २ ॥

**खलुंके जो उ जोएइ, विहम्माणो किलिस्सइ ।**
**असमाहिं च वेएइ, तोत्तओ य से भज्जइ ॥ ३ ॥**

– **जो** – जो गाड़ीवान्, **खलुंके** – धृष्ट और दुष्ट (गलियार-आलसी अविनीत) बैलों को, **जोएइ** – गाड़ी में जोतता है । वह उन्हें, **विहम्माणो** – मारते-मारते थक जाता है, **उ** – और. **किलिस्सइ** – क्लेशित और खेदित होता है, **च** – तथा, असमाधि (दुःख) का, **वेएइ** – अनुभव करता और

मारते, **से** - उस गाड़ीवान् का, **तोत्तओ** - चाबुक भी, **भज्जइ** - टूट जाता है ॥ ३ ॥

**एगं डसइ पुच्छम्मि, एगं विंधइऽभिक्खणं ।**
**एगो भंजइ समिलं, एगो उप्पहपट्ठिओ ॥ ४ ॥**

- कोई गाड़ीवान् क्रोधित होकर, **एगं** - ऐसे किसी एक गलियार बैल की, **पुच्छम्मि** - पूँछ, **डसइ** - दांतों से काटता है तथा, **एगं** - किसी एक बैल के, **अभिक्खणं** - वार-वार, **विंधइ** - लोहे की आर चुभा कर बींध डालता है तब, **एगो** - कोई एक गलियार बैल, **समिलं**- जुए को, **भंजइ** - तोड़ देता है और, **एगो** - कोई एक, **उप्पहपट्ठिओ** - उत्पथप्रस्थित-कुमार्ग में दौड़ जाता है । इस प्रकार गलियार बैल और गाड़ीवान् दोनों दुःखी होते हैं ॥ ४ ॥

**एगो पडइ पासेणं, णिवेसइ णिविज्जइ ।**
**उक्कुद्दइ उप्फिडइ, सढे बालगविं वए ॥ ५ ॥**

- **एगो** - कोई एक गलियार बैल, **पासेणं** - एक पसवाड़े **पडइ**- गिर जाता है, **णिवेसइ** - कोई बैठ जाता है, **णिविज्जइ** - कोई लेट जाता है, **उक्कुद्दइ** - कोई कूदने लगता है, **उप्फिडइ** - कोई मेंढ़क के समान छलांगें मारता है और, **सढे** - कोई दुष्ट बैल, **बालगविं** - तरुण गाय को देख कर उसकी ओर, **वए** - दौड़ने लगता है ॥ ५ ॥

**माई मुद्धेण पडइ, कुद्धे गच्छइ पडिप्पहं ।**
**मयलक्खेण चिट्ठइ, वेगेण य पहावइ ॥ ६ ॥**

☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆

- **माई** - कोई मायावी बैल, **मुद्धेण** - माथा नीचे करके **पडइ** - गिर पड़ता है । **कुद्धे** - कोई क्रोध में आ कर, **पडिप्पहं** - प्रतिपथ-सीधा मार्ग छोड़ कर कुमार्ग में, **गच्छे** - दौड़ जाता है, **मयलक्खेण**- मृतलक्षण-कोई बैल मृत्यु होने का ढोंग करके, **चिट्ठइ** - पड़ जाता है, **य** - और कोई, **वेगेण** - वेग से दौड़ने लगता है ॥ ६ ॥

**छिण्णाले छिंदइ सेल्लिं, दुद्दंतो भंजए जुगं ।**
**से वि य सुस्सुयाइत्ता, उज्जहित्ता पलायए ॥ ७ ॥**

- **छिण्णाले** - कोई दुष्ट बैल, **सेल्लिं** - रश्मि-रस्सी को **छिंदइ** - तोड़ देता है, **दुद्दंतो** - दुर्दान्त (कठिनाई से वश में किया जा सकने वाला) कोई बैल, **जुगं** - जुए (धूंसरे) को, **भंजए** - तोड़ डालता है, **य** - और, **से वि** - फिर वह दुष्ट बैल, **सुस्सुयाइत्ता** - फुफकार मार कर, **उज्जहित्ता** - गाड़ीवान् के हाथ से छूट कर, **पलायए** - भाग जाता है ॥ ७ ॥

**खलुंका जारिसा जुज्जा, दुस्सीसा वि हु तारिसा ।**
**जोइया धम्म-जाणम्मि, भज्जंति धिइदुब्बला ॥ ८ ॥**

- **जारिसा** - जैसे, **जुज्जा** - गाड़ी में जोते हुए, **खलुंका** - धृष्ट-गलियार बैल गाड़ी को तोड़ कर एवं गाड़ीवान् को दुःखी करके भाग जाते हैं, **तारिसा** - वैसे ही, **धम्म जाणम्मि** - धर्म रूपी गाड़ी में, **जोइया** - जुते हुए, **धिइदुब्बला** - धृतिदुर्बल-अधीर कायर, **दुस्सीसा वि** - दुष्ट स्वच्छन्दी शिष्य भी, संयम-धर्म को भंग कर देते हैं ॥ ८ ॥



**इड्ढी-गारविए एगे, एगेऽत्थ रस-गारवे ।**
**साया-गारविए एगे, एगे सुचिर-कोहणे ॥ ९ ॥**

- गर्गाचार्य अपने शिष्यों के विषय में कहते हैं कि-अत्थ-अत्र-मेरे इन शिष्यों में से, **एगे** - कोई एक शिष्य, **इड्ढीगारविए** - ऋद्धि से गर्वित बने हुए हैं । **एगे** - कोई एक, **रसगारवे** - रसलोलुप बन गये हैं । **एगे** - कोई एक, **सायागारविए** - साताशील (सुख शीलिये) बन गये हैं और, **एगे** - कोई, **सुचिर-कोहणे** - चिर क्रोधी हैं ॥ ९ ॥

**भिक्खालसिए एगे, एगे ओमाण-भीरुए ।**
**थद्धे एगे अणुसासम्मि, हेऊहिं कारणेहिं य ॥ १० ॥**

- **एगे** - कोई एक शिष्य, **भिक्खालसिए** - भिक्षा लाने में आलसी बन गये हैं । **एगे** - कोई एक शिष्य, **ओमाण भीरुए** - अपमान भीरु बन गये हैं (भिक्षा मांगने में अपना अपमान समझते हैं) और, **एगे** - कोई एक, **थद्धे** - अहंकारी बन गये हैं । ऐसे शिष्यों को जब, **अणुसासम्मि** - मैं योग्य शिक्षा देता हूँ तो वे, **हेऊहिं** - अनेक हेतु, **य** - और, **कारणेहिं** - कारणों से कुतर्क करते हैं ॥ १० ॥

**सो वि अंतरभासिल्लो, दोसमेव पकुव्वइ ।**
**आयरियाणं तु वयणं, पडिकूलेइऽभिक्खणं ॥ ११ ॥**

- जब गुरु महाराज शिक्षा देते हैं तब भी, **सो वि**- वह दुष्ट शिष्य, **अंतरभासिल्लो** - बीच ही में बोल उठता है और, **दोसमेव**- गुरु महाराज का ही दोष, **पकुव्वइ** - निकालता है, **तु** - और, **अभिक्खणं** - बार-बार, **आयरियाणं** - आचार्य महाराज के, **वयणं**-वचनों से, **पडिकूलेइ** - प्रतिकूल आ करता है ॥ ११ ॥



**ण सा ममं वियाणाइ, ण वि सा मज्झ दाहिइ।**
**णिग्गया होहिइ मण्णे, साहू अण्णोऽत्थ वच्चउ ॥**

– जब गुरु महाराज भिक्षा के लिए भेजते हैं, अथवा किसी ग्लान साधु के लिए विवक्षित औषधि या आहारादि लाने के लिए कहते हैं, तब अविनीत शिष्य बहाना बनाता हुआ इस प्रकार उत्तर देता है कि, **सा** – 'वह श्राविका तो, **ममं** – मुझे, **ण वियाणाइ** – पहचानती ही नहीं है, **वि** – अथवा, **सा** – वह, **मज्झ** – मुझे, **ण दाहिइ** – भिक्षा देगी ही नहीं । **मण्णे** – मैं समझता हूँ इस समय वह, **णिग्गया होहिइ** – घर से बाहर गई हुई होगी । अच्छा तो यह है कि, **अत्थ** – इस कार्य के लिए आप, **अण्णो** – किसी दूसरे, **साहू**– साधु को, **वच्चउ** – भेज दें' अथवा कोई अविनीत शिष्य ऐसा भी कह देता है कि 'आप बार-बार मुझे ही मुझे कहते हैं । मेरे सिवाय दूसरे साधु भी तो हैं, उन्हें क्यों नहीं कहते ?' इस प्रकार अविनयपूर्वक उत्तर देकर वे गुरु महाराज को खेदित करते हैं ॥ १२ ॥

**पेसिया पलिउंचंति, ते परियंति समंतओ ।**
**राय-वेट्ठिं च मण्णंता, करेंति भिउडिं मुहे ॥ १३ ॥**

– **पेसिया** – किसी काम के लिए भेजे हुए अविनीत शिष्य, काम तो नहीं करते और पूछने पर, **पलिउंचंति** – इन्कार कर देते हैं कि 'आपने मुझे उस काम के लिए कहा ही कब था ?' **ते** – वे काम से जी चुरा कर, **समंतओ** – इधर-उधर, **परियंति** – घूमते रहते हैं, **च** – यदि गुरु का कार्य करते हैं, तो उसे, **रायवेट्ठिं** – राजा की बेगार सरीखा, **मण्णंता** – मानते हुए, **मुहे** – मुख पर, **भिउडिं** – भृकुटि, **करेंति** – करते हैं अर्थात् क्रोधित होकर मुँह पर चढ़ाते हैं । १३ ॥



**विवेचन** - पुराने समय में जब राजाओं का राज्य था तब राज घराने में कोई काम होता तो राजा अपने किसी पुलिस (कर्मचारी) को भेजता कि पांच मजदूरों को ले आओ तो वह राज कर्मचारी बाजार में से किन्ही पांच मजदूरों को पकड कर राजमहल में ले जाता, दिन भर उन से काम करवाता और शाम को उनको कुछ भी मजदूरी दिये बिना घर भेज देता । वे मजदूर भी इस बात को जानते थे कि यहाँ से मजदूरी तो कुछ मिलना है नहीं, इसलिये बिना मन काम करते। जब राज कर्मचारी देखता तो काम करते अन्यथा बैठे रहते। इसलिये किसी से जबरदस्ती काम करवाना अथवा बिना मन काम करवाना वेठ-बेगार कहलाता है।

**वाइया संगहिया चेव, भत्तपाणेण पोसिया ।**
**जायपक्खा जहा हंसा, पक्कमंति दिसो दिसिं ॥**

- गर्गाचार्य अपने मन में विचार करते हैं कि, वाइया - मैंने इन शिष्यों को पढ़ाया-गुनाया, **संगहिया** - दीक्षित किया, **चेव** - और, **भत्तपाणेण** - आहार-पानी से, **पोसिया** - पालन पोषण किया किन्तु, **जहा** - जिस प्रकार, **जायपक्खा** - पंखों के निकल आने पर, **हंसा** - हंस, **दिसोदिसिं** - अपनी इच्छानुसार दिशा विदिशा में, **पक्कमंति** - उड़ जाते हैं । इसी प्रकार ये मेरे शिष्य भी स्वच्छन्द बन कर अपनी इच्छानुसार कार्य करते हैं ॥ १४ ॥

**अह सारही विचिंतेइ, खलुंकेहिं समागओ ।**
**किं मज्झ दुट्ठसीसेहिं, अप्पा मे अवसीयइ ॥ १५ ॥**

- **अह** - जिस प्रकार, **सारही** - सारथि-आलसी बैलों को हांकने वाला गाड़ीवान् दुःखित होता है उसी प्रकार, **खलुंकेहिं** - गलियार बैल के समान अविनीत शिष्यों से, **समागओ** - खेद को

प्राप्त हुए गर्गाचार्य, **विचिंतेइ** – विचार करते हैं कि, **दुट्ठसीसेहिं** – इन दुष्ट शिष्यों से, **मज्झ** – मुझे, **किं** – क्या लाभ है ? प्रत्युतः इनके संसर्ग से, **मे** – मेरी, **अप्पा** – आत्मा, **अवसीयइ** – खेदित और क्लेशित होती है । अतः इनके संग का त्याग कर के मुझे अपनी आत्मा का कल्याण करना ही श्रेष्ठ है ॥ १५ ॥

**जारिसा मम सीसाओ, तारिसा गलिगद्दहा ।**
**गलिगद्दहे जहित्ताणं, दढं पगिण्हइ तवं ॥ १६ ॥**

– **जारिसा** – जिस प्रकार, **गलिगद्दहा** – गलियार गधे होते हैं, **तारिसा** – वैसे ही, **मम**– मेरे, **सीसाओ** – ये शिष्य हैं । इस प्रकार विचार कर गर्गाचार्य, **गलिगद्दहे** – गलियार गधों के समान अपने अविनीत शिष्यों को, **जहित्ताणं** – छोड़ कर, **दढं** – दृढ़ता पूर्वक, **तवं** – तप-संयम का, **पगिण्हइ** – पालन करने लगे ॥ १६ ॥

**मिउ-मद्दव-संपण्णो, गंभीरो सुसमाहिओ ।**
**विहरइ महिं महप्पा, सीलभूएण अप्पणा ॥**
**॥ १७ ॥ त्तिबेमि ॥**

– **मिउमद्दवसंपण्णो** – मृदु मार्दव
कोमलता सरलता सहित), **गंभीरो** –
सुसमाधिवन्त वे, **महप्पा** – महात्मा
शीलभूत श्रेष्ठ आचार वाले,
कर, **महिं** – पृथ्वी पर, **विहरइ** –
का पालन करके और आठ
प्त हो गये ॥ १७ ॥

॥ त

# मोक्षमार्गगति अट्ठाईसवाँ अध्ययन

**मोक्खमग्गगइं तच्चं, सुणेह जिणभासियं ।**
**चउकारणसंजुत्तं, णाण-दंसण-लक्खणं ॥ १ ॥**

– **जिणभासियं** – जिनेन्द्र भगवान् द्वारा भाषित, कथित, **चउकारणसंजुत्तं** – सम्यग्ज्ञान, सम्यग् दर्शन, सम्यक् चारित्र और सम्यक् तप इन चार कारणों से संयुक्त अर्थात् इन चार कारणों से प्राप्त होने वाली, **णाणदंसणलक्खणं** – ज्ञान-दर्शन लक्षण वाली, **तच्चं** – तथ्य-यथार्थ, **मोक्खमग्गगइं** – मोक्षमार्ग गति को, **सुणेह** – सुनो अर्थात् मैं मोक्षमार्ग गति नामक अध्ययन का वर्णन करता हूँ सो तुम सुनो ॥ १ ॥

**णाणं च दंसणं चेव, चरित्तं च तवो तहा ।**
**एस मग्गोत्ति पण्णत्तो, जिणेहिं वरदंसिहिं ॥ २ ॥**

– **वरदंसिहिं** – वरदर्शी-संसार के समस्त पदार्थों को देखने वाले सर्वज्ञ-सर्वदर्शी, **जिणेहिं** – जिनेन्द्र देवों ने, **णाणं** – ज्ञान, **दंसणं** – दर्शन, **चरित्तं** – चारित्र, **च, चेव, च,** तहा – और **तवो** – तप रूप, **एस** – यह, **मग्गो त्ति** – मोक्ष का मार्ग, **पण्णत्तो** – फ़रमाया है ॥ २ ॥

**णाणं च दंसणं चेव, चरित्तं च तवो तहा ।**
**एयं मग्ग-मणुपत्ता, जीवा गच्छंति सुग्गइं ॥ ३ ॥**

– **णाणं** – ज्ञान, **दंसणं** – दर्शन, **चरित्तं** – चारित्र, **च, चेव,** च, तहा – और, **तवो** – तप यह मोक्ष का मार्ग है । **एयं** – इस,



**मग्गं** - मार्ग का, **अणुपत्ता** - आचरण करके, **जीवा** - जीव, **सुग्गइं** - सुगति-मोक्ष को, **गच्छंति** - प्राप्त करते हैं ॥ ३ ॥

**तत्थ पंचविहं णाणं, सुयं आभिणिबोहियं ।**
**ओहिणाणं तु तइयं, मणणाणं च केवलं ॥ ४ ॥**

- **तत्थ** - मोक्ष के जो चार कारण बताये गये हैं उनमें, **णाणं** - ज्ञान, **पंचविहं** - पाँच प्रकार का है, **आभिणिबोहियं** - आभिनिबोधिक (मतिज्ञान) **सुयं** - श्रुतज्ञान, **तइयं** - तीसरा, **ओहिणाणं** - अवधिज्ञान, **मणणाणं** - मनःपर्यय ज्ञान, **च** - और, **केवलं** - केवल ज्ञान ॥ ४ ॥

**विवेचन** - आभिनिबोधिक (मतिज्ञान) आदि पांच ज्ञानों का विस्तृत रूप से वर्णन नंदी सूत्र में तथा ठाणांग ५ उद्देशक ३ में है । जिसका हिन्दी अर्थ जैन सिद्धान्त बोल संग्रह बीकानेर के प्रथम भाग में है ।

इस गाथा में श्रुत ज्ञान का ग्रहण पहले किया है । इसका कारण यह है कि मतिज्ञान आदि ज्ञानों का स्वरूप प्रायः श्रुतज्ञान के अधीन है । इस बात को बतलाने के लिये यहां श्रुत ज्ञान का ग्रहण पहले किया गया है ।

**एयं पंचविहं णाणं, दव्वाण य गुणाण य ।**
**पज्जवाण य सव्वेसिं, णाणं णाणीहिं देसियं ॥५ ॥**

- **णाणीहिं** - ज्ञानी पुरुषों ने, **दव्वाण** - [illegible] -
गुण, **य** - और, **सव्वेसिं** - उनकी समस्त, [illegible] ओं,
**णाणं** - जानने के लिए, **एयं** - यह उपरोक्त, [illegible]
का, **णाणं** - ज्ञान, **देसियं** - देशित - फरमाया [illegible]



**गुणाणमासओ दव्वं, एगदव्वस्सिया गुणा ।**
**लक्खणं पज्जवाणं तु, उभओ अस्सिया भवे ॥६ ॥**

- **दव्वं** - द्रव्य, **गुणाणं** - गुणों का, **आसओ** - आश्रय - आधार है, अर्थात् जिसके आश्रय में गुण रहते हैं उसे 'द्रव्य' कहते हैं और **गुणा** - गुण, **एगदव्वस्सिया** - अपने आधारभूत एक द्रव्य में रहते हैं, **तु** - और, **पज्जवाणं** - पर्यायों का, **लक्खणं** - लक्षण यह है कि, **उभओ** - पर्यायें द्रव्य और गुण दोनों में **अस्सिया**- आश्रित रहने वाली, **भवे** - हैं अर्थात् द्रव्य और गुण दोनों में जो रहे, उसे 'पर्याय' कहते हैं ॥ ६ ॥

**धम्मो अधम्मो आगासं, कालो पुग्गल-जंतवो ।**
**एस लोगो त्ति पण्णत्तो, जिणेहिं वरदंसिहिं ॥७ ॥**

- **धम्मो** - धर्मास्तिकाय, **अधम्मो** (अहम्मो) - अधर्मास्तिकाय, **आगासं** - आकाशास्तिकाय, **पुग्गलजंतवो** - पुद्गलास्तिकाय, जीवास्तिकाय और, **कालो** - काल, **एस** - यह छह द्रव्य रूप, **लोगोत्ति** - लोक है, ऐसा, **वरदंसिहिं** - वरदर्शी, केवलदर्शी, **जिणेहिं** - राग द्वेष को जीतने वाले जिनेश्वर देवों ने, **पण्णत्तो** - फरमाया है ॥ ७ ॥

**विवेचन** - धर्म, अधर्म, आकाश, पुद्गल, जीव और काल ...तने क्षेत्र में हैं, उतने क्षेत्र को 'लोक' कहते हैं । जहाँ आकाश के सिवाय अन्य कोई द्रव्य नहीं है, उसे 'अलोक' कहते हैं ।

**धम्मो अधम्मो आगासं, दव्वं इक्किक्कमाहियं ।**
**अणंताणि य दव्वाणि, कालो पुग्गल-जंतवो ॥८ ॥**

☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆

- **धम्मो** - धर्म, **दव्वं** - द्रव्य, **अधम्मो** - अधर्म द्रव्य, **आगासं** - आकाश द्रव्य ये, **इक्किक्कं** - एक-एक, **आहियं** - कहे गये हैं, **य** - और, **कालो** - काल, **पुग्गलजंतवो** - पुद्गल और जीव, ये तीनों, **दव्वाणि** - द्रव्य, **अणंताणि** - अनन्त कहे गये हैं ॥८॥

**गइ-लक्खणो उ धम्मो, अहम्मो ठाण-लक्खणो ।**
**भायणं सव्वदव्वाणं, णहं ओगाह-लक्खणं ॥९ ॥**

- **धम्मो** - धर्मास्तिकाय, **गइलक्खणो** - गति-लक्षण वाला है, अर्थात् धर्मास्तिकाय जीव और पुद्गलों को गति करने में सहायता देता है, **उ** - और, **अहम्मो ( अधम्मो )** - अधर्मास्तिकाय, **ठाणलक्खणो** - स्थिति लक्षण वाला है (अधर्मास्तिकाय जीव और पुद्गलों को ठहरने में सहायता देता है) और, **सव्वदव्वाणं** - सभी द्रव्यों का, **भायणं** - भाजन (पात्र) आधारभूत, **णहं** - नभ-आकाश, **ओगाहलक्खणं** - अवगाहन-लक्षण वाला है । (समस्त पदार्थों का आधारभूत आकाश द्रव्य है और सब को अवकाश-स्थान देना उसका लक्षण है) ॥ ९ ॥

**वत्तणा लक्खणो कालो, जीवो उवओग-लक्खणो।**
**णाणेणं दंसणेणं च, सुहेण य दुहे**

- **कालो** - काल द्रव्य, वत्त [illegible]
वाला है (जो जीव और पुद्गलों में नवीन
रूप परिणमन करता रहता है, एवं सभी
बदलता रहता है, वह 'काल द्रव्य' [illegible]
**उवओगलक्खणो** - [illegible])

ज्ञान-दर्शन रूप उपयोग हो उसे 'जीव' कहते हैं) वह,

**णाणेणं** - ज्ञान, **दंसणेणं** - दर्शन, **सुहेण** - सुख **च, य, य** - और, **दुहेण** - दुःख द्वारा पहचाना जाता है ॥ १० ॥

**णाणं च दंसणं चेव, चरित्तं च तवो तहा ।**
**वीरियं उवओगो य, एयं जीवस्स लक्खणं ॥ ११ ॥**

- **णाणं** - ज्ञान, **दंसणं** - दर्शन, **चरित्तं** - चारित्र, **तवो** - तप, **वीरियं** - वीर्य **च, चेव, च, तहा, य** - और, **उवओगो** - उपयोग, **एयं** - ये, **जीवस्स** - जीव के, **लक्खणं** - विशिष्ट लक्षण हैं, अर्थात् ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप, वीर्य और उपयोग ये जीव-तत्त्व को छोड़ कर अन्य किसी में नहीं रहते, इसलिए ये जीव के विशिष्ट (असाधारण) लक्षण हैं ॥ ११ ॥

**सद्दंधयार-उज्जोओ, पभा छायाऽऽतवो इ वा ।**
**वण्ण-रस-गंध-फासा, पुग्गलाणं तु लक्खणं ॥**

- **सद्द** - शब्द, **अंधयार** - अन्धकार, **उज्जोओ** - उद्योत, **पभा** - प्रभा, **छाया** - छाया, **आतवो** - आतप-धूप (उष्ण प्रकाश) और, **वण्णरसगंधफासा** - वर्ण, रस, गंध और स्पर्श, त्ति वा ये सब, **पुग्गलाणं** - पुद्गलों के, **लक्खणं** - लक्षण हैं । इनके द्वार पुद्गल द्रव्य पहचाना जाता है ॥ १२ ॥

**एगत्तं च पुहत्तं च, संखा संठाणमेव य ।**
**संजोगा य विभागा य, पज्जवाणं तु लक्खणं ॥ १३ ॥**

- **एगत्तं** - एकत्व (इकट्ठे होना), **च** - और, **पुहत्तं** - पृथक्त्व (बिखर जाना), **संखा** - संख्या (एक, दो, तीन आदि संख्या) **च** - और, **संठाणमेव** - संस्थान (आकार), **संजोगा** -

☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆

संयोग और, **विभागा** - विभाग (वियोग) यह, **पज्जवाणं** - पर्यायों का, **लक्खणं** - लक्षण है ॥ १३ ॥

**जीवाजीवा य बंधो य, पुण्णं पावासवो तहा ।**
**संवरो णिज्जरा मोक्खो, संतेए तहिया णव ॥ १४ ॥**

- **जीवा** - जीव, **अजीवा** - अजीव, **बंधो** - बन्ध, **पुण्णं** - पुण्य, **पाव** - पाप, **आसवो** - आस्रव, **संवरो** - संवर, **णिज्जरा** - णिर्जरा, **य, य, तहा** - और, **मोक्खो** - मोक्ष, **एए** - ये, **णव** - नव, **तहिया** - यथातथ्य (तत्त्व) **संति** - हैं ।। १४ ॥

**तहियाणं तु भावाणं, सब्भावे उवएसणं ।**
**भावेण सद्दहंतस्स, सम्मत्तं तं वियाहियं ॥ १५ ॥**

- इन उपरोक्त, **तहियाणं** - तथ्य-सत्य, **भावाणं** - जीवादि तत्त्वों का, **सब्भावे** - सद्भाव (असली स्वरूप बतलाने वाले) **उवएसणं**- उपदेश का, **भावेण** - भाव पूर्वक-अन्तःकरण से, **सद्दहंतस्स** - श्रद्धा करने वाले जीव के, **सम्मत्तं** - सम्यक्त्व (सम्यग्-दर्शन) होता है, **तं** - ऐसा, **वियाहियं** - जिनेन्द्र भगवान् ने फ़रमाया है ॥

**णिसग्गुवएसरुई, आणारुई सुत्त बीयरुइमेव ।**
**अभिगमवित्थाररुई, किरिया संखेवधम्मरुई ॥ १६ ॥**

- सम्यक्त्व का स्वरूप बता कर, अव उसकी
नाम बताये जाते हैं - **णिस्सग्गुवएसरुई** - १.
२. उपदेश रुचि, **आणारुई** - ३. आज्ञारुचि, ६.
४. सूत्ररुचि, ५. बीजरुचि, **अभिगमवित्थाररुई** - रुचि
७. विस्ताररुचि, **किरियासंखेवधम्मरुई** ...
९. संक्षेपरुचि और, १०. **धर्मरु...** ॥ १६ ॥



**भूयत्थेणाहिगया, जीवा जीवा य पुण्णपावं च ।**
**सहसम्मइयासवसंवरो य, रोएइ उ णिसग्गो ॥ १७ ॥**

– **सहसम्मुइया** – गुरु आदि के उपदेश के बिना स्वयमेव जातिस्मरण या प्रतिभा आदि ज्ञान द्वारा, **जीवा** – जीव, **य** – और, **अजीवा** – अजीव, **पुण्णं** – पुण्य, **च** – और, **पावं** – पाप, **आसव संवरो** – आस्रव और संवर, **य** – तथा बन्ध, निर्जरा और मोक्ष, **भूयत्थेण** – ये पदार्थ सत्य हैं, **उ** – इस प्रकार जिसने **अहिगया** – जान लिया है, उसके जो, **रोएइ** – रुचि होती है उसे, **णिस्सग्गो** – 'निसर्ग रुचि' कहते हैं ॥ १७ ॥

**जो जिणदिट्ठे भावे, चउव्विहे सद्दहाइ सयमेव ।**
**एमेव णण्णहत्ति य, णिसग्गरुइत्ति णायव्वो ॥ १८ ॥**

– **जो** – जो प्राणी, **सयमेव** – गुरु आदि के उपदेश के बिना स्वयमेव जातिस्मरण एवं प्रतिभा आदि ज्ञान द्वारा, **जिणदिट्ठे** – जिनदृष्ट–राग द्वेष के विजेता तीर्थंकर देव के बताये हुए, **भावे** – [illegible]आदि पदार्थों को, **चउव्विहे**– चार प्रकार से अर्थात् द्रव्य, क्षेत्र, [illegible]ल, भाव से अथवा नाम, स्थापना, द्रव्य, भाव से, **एमेव** – 'ये इस प्रकार ही हैं, **णण्णहत्ति** – न अन्यथा–अन्य प्रकार से नहीं हैं' इस प्रकार, **सद्दहाइ** – श्रद्धा करता है वह **णिसग्गरुइत्ति** – 'निसर्ग रुचि' वाला है ऐसा, **णायव्वो** – जानना चाहिए ॥ १८ ॥

**एए चेव उ भावे, उवइट्ठे जो परेण सद्दहइ ।**
**छउमत्थेण जिणेण व, उवएसरुइत्ति णायव्वो ॥**

– **जिणेण** – केवली भगवान् के पास से, **व** – अथवा, **परेण** – दूसरे, **छउमत्थेण** – छद्मस्थ गुरुओं से, **उवइट्ठे** – उपदेश सुन

कर जो, **एए चेव** - इन, **भावे** - जीवादि तत्त्वों की, **सद्दहइ (सद्दहाइ)** - श्रद्धा करता है वह, **उवएसरुइत्ति** - 'उपदेश रुचि' वाला है ऐसा, **णायव्वो** - जानना चाहिए ॥ १९ ॥

**रागो दोसो मोहो, अण्णाणं जस्स अवगयं होइ ।**
**आणाए रोयंतो, सो खलु आणारुई णामं ॥ २० ॥**

- **जस्स** - जिसके, **रागो** - राग, **दोसो** - द्वेष, **मोहो** - मोह और, **अण्णाणं** - अज्ञान, **अवगयं** - एक देशतः नष्ट, **होइ** - हो गया है और, **आणाए** - आचार्य की आज्ञा मात्र से ही, **रोयंतो** - जिसको जीवादि तत्त्वों को जानने की रुचि होती है, **सो** - वह, **खलु** - निश्चय से, **आणारुई णामं** - 'आज्ञा रुचि' है ॥ २० ॥

**नोट** - प्रज्ञापना सूत्र पद १ में 'आज्ञा रुचि' का अर्थ इस प्रकार दिया है-'जो हेतु को नहीं जानता हुआ केवल जिनाज्ञा से ही प्रवचन पर रुचि-श्रद्धा रखता है और समझता है कि जिनेश्वर भगवान् द्वारा उपदिष्ट तत्त्व ऐसे ही हैं, अन्यथा नहीं, वह आज्ञा रुचि है।'

**जो सुत्तमहिज्जंतो, सुएण ओगाहइ उ सम्मत्तं ।**
**अंगेण बाहिरेण व, सो सुत्तरुइत्ति णायव्वो ॥ २१ ॥**

- **जो** - जो, **सुत्तं** - सूत्र-श्रुत, **अहिज्जंतो** - पढ़ता हुआ, **अंगेण**- आचारांगादि अंगप्रविष्ट, **व** - अथवा, **बाहिरेण** - उत्तराध्ययन आदि अंगबाह्य, **सुएण** - सूत्रों से, **सम्मत्तं** - सम्यक्त्व, **ओगाहइ** - प्राप्त करता है, **सो** - वह, **सुत्तरुइत्ति** - 'सूत्ररुचि' है, ऐसा **णायव्वो** - जानना चाहिए । अंगप्रविष्ट तथा अंगबाह्य सूत्रों को पढ़ कर जीवादि तत्त्वों पर श्रद्धा करना 'सूत्ररुचि' है ॥ २१ ॥

**एगेण अणेगाइं पयाइं, जो पसरइ उ सम्मत्तं ।**
**उदएव्व तेल्लबिंदू, सो बीयरुइत्ति णायव्वो ॥**

- **उदएव्व तेल्लबिंदू** - जिस प्रकार जल में पड़ी हुई तैल की बूंद फैल जाती है उसी प्रकार, **जो** - जिसकी, **सम्मत्तं** - सम्यक्त्व, **एगेण** - एक जीवादि पद से, **अणेगाइं** - अनेक, **पयाइं**- पदों में, **पसरइ** - फैल जाती हैं, **सो** - वह, **बीयरुइत्ति** - 'बीजरुचि' है ऐसा, **णायव्वो** - जानना चाहिए ॥ २२ ॥

**सो होइ अभिगमरुई, सुयणाणं जेण अत्थओ दिट्ठं।**
**इक्कारस अंगाइं, पइण्णगं दिट्ठिवाओ य ॥ २३ ॥**

- **जेण** - जिसने, **इक्कारस** - ग्यारह, **अंगाइं** - अंग, **पइण्णगं** - प्रकीर्णक सूत्र, **य** - और, **दिट्ठिवाओ** - दृष्टिवाद तथा उपांग सूत्रों में जो, **सुयणाणं** - श्रुतज्ञान है, उसको, **अत्थओ** - अर्थ रूप से, **दिट्ठं** - जान लिया है, **सो** - वह, **अभिगमरुई** - 'अभिगम रुचि' **होइ** - है ॥ २३ ॥

**दव्वाण सव्वभावा, सव्वपमाणेहिं जस्स उवलद्धा।**
**सव्वाहिं णयविहीहिं च, वित्थाररुइ त्ति णायव्वो ॥**

- **जस्स** - जिसने, **दव्वाण** - द्रव्यों की, **सव्वभावा** - समस्त पर्यायों को, **सव्वपमाणेहिं** - प्रत्यक्षादि सभी प्रमाणों से, **च** - और, **सव्वाहिं** - सब, **णयविहीहिं** - नय विधि-नैगमादि नयों से, **उवलद्धा** - जान लिया है, **वित्थाररुइ त्ति** - वह 'विस्ताररुचि' वाला है, ऐसा, **णायव्वो** - जानना चाहिए ॥ २४ ॥

**दंसण णाण-चरित्ते, तवविणए सच्चसमिइगुत्तीसु।**
**जो किरियाभावरुई, सो खलु किरियारुई णाम ॥**

- **जो** - जो, **दंसणणाणचरित्ते** - दर्शन, ज्ञान, चारित्र,

☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆

**तव विणए** - तप, विनय, **सच्चसमिइगुत्तीसु** - सत्य समिति और गुप्ति की, **किरियाभावरुई** - क्रियाओं का पालन करने में भावपूर्वक रुचि रखता है, **सो** - वह, **खलु** - निश्चय से, **किरियारुई णाम**- 'क्रियारुचि' है ॥ २५ ॥

**अणभिग्गहियकुदिट्ठी, संखेवरुइ त्ति होइ णायव्वो।**
**अविसारओ पवयणे, अणभिग्गहिओ य सेसेसु ॥**

- **अणभिग्गहियकुदिट्ठी** - जिसने मिथ्यामत का ग्रहण नहीं किया है तथा, **सेसेसु** - शेष-जो कपिलादि के शास्त्रों का भी ज्ञाता नहीं है, **य**-और, **पवयणे**-जो जिन-प्रवचनों में, **अविसारओ**- विशारद (प्रवीण) नहीं है, किन्तु शुद्ध श्रद्धा रखता है वह, **संखेवरुइ त्ति** - 'संक्षेपरुचि' **होइ** - होता है, ऐसा, **णायव्वो** - जानना चाहिए ॥ २६ ॥

**जो अत्थिकायधम्मं, सुयधम्मं खलु चरित्तधम्मं च ।**
**सद्दहइ जिणाभिहियं, सो धम्मरुइत्ति णायव्वो ॥**

- **जो** - जो, **जिणाभिहियं** - जिनेन्द्र भगवान् के कहे हुए, **अत्थिकायधम्मं** - धर्मास्तिकाय अधर्मास्तिकाय आदि तथा उनके गति, स्थिति आदि धर्मों और, **सुयधम्मं** - श्रुतधर्म-आगम के स्वरूप एवं **चरित्तधम्मं** - सामायिकादि चारित्र धर्म की, **सद्दहइ (सद्दहाइ)** - श्रद्धा-प्रतीति करता है, **सो** - वह, **धम्मरुइ त्ति** - 'धर्मरुचि' है ऐसा, **णायव्वो**- जानना चाहिए ॥ २७ ॥

**परमत्थसंथवो वा, सुदिट्ठपरमत्थसेवणा वा वि।**
**वावण्ण-कुदंसण-वज्जणा, य** ॥ ॥

– **परमत्थसंथवो** – परमार्थ संस्तव – परमार्थ का परिचय करें अर्थात् जीवादि तत्त्वों का ज्ञान प्राप्त कर उनका मनन करना, **वा** – और, **सुदिट्ठपरमत्थसेवणा** – सुदृष्ट परमार्थ सेवन-सम्यक् प्रकार से तत्त्वों के ज्ञाता आचार्य-उपाध्याय-साधु आदि की सेवा करना, **वा वि** – तथा, **वावण्णवज्जणा** – व्यापन्नवर्जन – जिसने सम्यक्त्व वमन कर दिया हो अर्थात् सम्यक्त्व से पतित हुए व्यक्तियों की संगति का त्याग करना, **कुदंसण** – कुदर्शन वर्जन – कुदर्शनियों (कुतीर्थियों की संगति) का त्याग करना। इन गुणों से **सम्मत्तसद्दहणा** – सम्यक्त्व श्रद्धान – इससे सम्यक्त्व की प्राप्ति होती है और समकित की श्रद्धा की सुरक्षा होती हैं । सम्यक्त्व से पतित और कुदर्शनियों की संगति से सम्यक्त्व मलिन होती हैं. । इसलिए इनकी संगति का त्याग करना ही श्रेयस्कर हैं ये चार सम्यक्त्व की श्रद्धनां कहलाती हैं ॥ २८ ॥

**णत्थि चरित्तं सम्मत्तविहूणं, दंसणे उ भइयव्वं ।**
**सम्मत्त – चरित्ताइं, जुगवं पुव्वं व सम्मत्तं ॥ २९ ॥**

– **सम्मत्तविहूणं** – सम्यक्त्व बिना, **चरित्तं** – चारित्र, **णत्थि**- होता, **उ** – और, **दंसणे** – सम्यक्त्व के होने पर भइयव्वं-चारित्र भजना है, **सम्मत्तचरित्ताइं** – सम्यक्त्व और चारित्र, **जुगवं** - युगपत् (एक साथ) भी हो सकते हैं, **व** – अथवा, **पुव्वं** – पहले, **सम्मत्तं** – सम्यक्त्व होता है और पीछे चारित्र होता है ॥ २९ ॥

**विवेचन** – सम्यक्त्व की प्राप्ति होने पर ही भाव चारित्र की प्राप्ति होती हैं। अतः समकित का बड़ा महत्त्व हैं। सभी जीव अनादि काल से मिथ्यादृष्टि ही हैं। जीव समदृष्टि पीछे ही बनता

☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆☆

है। मिथ्यादृष्टि के तीन भेद हैं - १. अनादि अपर्यवसित (आदि रहित और अंत रहित) ऐसा जीव अभवी होता है वह अनादिकाल से मिथ्यात्वी तो है ही उसके मिथ्यात्व का कभी भी अन्त नहीं होता। वह मिथ्यादृष्टि ही, बना रहता है। २. अनादि सपर्यवसित अर्थात् अनादि से मिथ्यादृष्टि तो है किन्तु उसके मिथ्यात्व का अंत आ जाता है ऐसा जीव भवी (भवसिद्धिक) होता है। ३. सादि सपर्यवसित अर्थात् किसी भवी जीव को औपशमिक अथवा क्षायोपशमिक समकित की प्राप्ति हुई किन्तु कालांतर में उसकी समकित चली गयी और मिथ्या दृष्टि बन गया फिर कालांतर में उसको समकित की प्राप्ति हुई । ऐसा जीव सादि सपर्यवसित मिथ्यादृष्टि कहलाता है। उसके गुणस्थान चढ़ने की चार मार्गणाएं हैं - पहले से तीसरे या चौथे या पांचवें या सातवें गुणस्थान में। पहले गुणस्थान से सीधा सातवें गुणस्थान में जाने वाले जीव को सम्यक्त्व और भाव चारित्र दोनों एक साथ प्राप्त होते हैं। किन्तु उसमें भी सम्यक्त्व की प्राप्ति पहले और भावचारित्र की प्राप्ति पीछे होती है। यही आशय इस गाथा में बतलाया गया है ।

**णादंसणिस्स णाणं,**
**णाणेण विणा ण हुंति चरणगुणा ।**
**अगुणिस्स णत्थि मोक्खो,**
**णत्थि अमोक्खस्स णिव्वाणं ॥ ३० ॥**

- **अदंसणिस्स** - सम्यग् दर्शन (समकित) रहित पुरुष के, **णाणं** - सम्यग्ज्ञान, **ण** - नहीं होता, **णाणेण** - सम्यग्ज्ञान के, **विणा** - बिना, **चरणगुणा** - चारित्रगुण, **ण हुंति** - प्रगट नहीं होते, **अगुणिस्स** - चारित्रगुण-रहित मनुष्य का, **मोक्खो** - मोक्ष,

**णत्थि** - नहीं होता और, **अमोक्खस्स** - कर्मों से छुटकारा हुए बिना, **णिव्वाणं** - निर्वाण (सिद्धि पद) की प्राप्ति, **णत्थि** - नहीं होती हैं ॥ ३० ॥

**णिस्संकिय, णिक्कंखिय,**
**णिव्वितिगिच्छा अमूढदिट्ठी य ।**
**उववूह-थिरीकरणे,**
**वच्छल्ल-पभावणे अट्ठ ॥ ३१ ॥**

- १. **णिस्संकिय** - निःशंकित-वीतराग-सर्वज्ञ के वचनों में शंका न करना २. **णिक्कंखिय** - निष्कांक्षित-परदर्शन की आकांक्षा न करना अथवा सुख की आकांक्षा न करना और दुःख से द्वेष न करना, किन्तु सुख-दुःख को अपने किये हुए कर्मों का फल समझ कर समभाव रखना, ३. **णिव्वितिगिच्छा** - निर्विचिकित्सा-धर्म के फल में सन्देह न करना अथवा अपने ब्रह्मचर्य व्रत आदि व्रतों के पालन की दृष्टि से साधु साध्वियों का मैला शरीर और मैले कपड़े देख कर घृणा न करना, ४. **अमूढदिट्ठी** - अमूढदृष्टि-कुतीर्थियों को ऋद्धिशाली देख कर भी अपनी श्रद्धा को दृढ़ रखना, ५. **उववूह** - उपबृंहा-गुणीजनों को देख कर उनकी प्रशंसा करना एवं उनके गुणों की वृद्धि करना तथा स्वयं भी उन गुणों को प्राप्त करने का प्रयत्न करना, ६. **थिरीकरणे**- स्थिरीकरण-धर्म से डिगते प्राणी को धर्म में स्थिर करना, **य** - और, ७. **वच्छल्ल** - वात्सल्य साधर्मियों के साथ वात्सल्यभाव रखना ८. **पभावणे** - प्रभावना-जैनधर्म की प्रशंसा और उन्नति के लिए चेष्टा करना, **अट्ठ** - ये आठ दर्शनाचार हैं ॥ ३१ ॥



**सामाइयत्थ पढमं, छेओवट्ठावणं भवे बीयं ।**
**परिहारविसुद्धीयं, सुहुमं तह संपरायं च ॥ ३२ ॥**
**अकसायमहक्खायं, छउमत्थस्स जिणस्स वा ।**
**एयं चयरित्तकरं, चारित्तं होइ आहियं ॥ ३३ ॥**

- अब चारित्र के भेदों का वर्णन किया जाता है :- **अत्थ** - अथ-इसके बाद चारित्र में, **पढमं** - पहला, **सामाइयं** - सामायिक, **बीयं** - दूसरा, **छेओवट्ठावणं** - छेदोपस्थापनीय, **परिहारविसुद्धीयं**- तीसरा परिहारविशुद्धि, **सुहुमं संपरायं** - चौथा सूक्ष्मसंपराय चारित्र है । **अकसायं** - कषाय के क्षय या उपशम से होने वाला, **अहक्खायं** - पाँचवाँ यथाख्यात चारित्र, **छउमत्थस्स** - ग्यारहवें और बारहवें गुणस्थानवर्ती छद्मस्थ मुनि के, **वा** - अथवा **जिणस्स** - केवली भगवान् के, **भवे** - होता है । **एयं** - यह पाँचों प्रकार का, **चारित्तं**- चारित्र, **चयरित्तकरं** - चयरिक्त कर- संचित कर्मों के खजाने को रिक्त (खाली) करने वाला अर्थात् कर्मों का नाश करने वाला, **होइ** - है, **आहियं** - ऐसा जिनेन्द्र भगवान् ने फरमाया है ।। ३२-३३ ॥

**विवेचन** - इन पांच चारित्रों का विस्तृत रूप से वर्णन भगवती सूत्र के शतक २५ उद्देशक ७ में तथा ठाणांग सूत्र ५ उद्देशक २ में हैं । जिसका हिंदी अर्थ जैन सिद्धांत बोल संग्रह बीकानेर के प्रथम भाग में हैं ।

**तवो य दुविहो वुत्तो, बाहिरब्भंतरो तहा ।**
**बाहिरो छव्विहो वुत्तो, एवमब्भंतरो तवो ॥ ३४ ॥**

- **तवो** - तप, **दुविहो** - दो प्रकार का, **वुत्तो** - कहा गया है,

**बाहिरब्भंतरो तहा** – बाह्य तप और आभ्यन्तर तप । **बाहिरो** - बाह्य तप, **छव्विहो** – छह प्रकार का, **वुत्तो** – कहा गया हैं, **एवं** - इसी प्रकार, **अब्भंतरो** – आभ्यन्तर, **तवो** – तप भी छह प्रकार का कहा गया हैं ॥ ३४ ॥

**णाणेण जाणइ भावे, दंसणेण य सद्दहे ।**
**चरित्तेण णिगिण्हाइ, तवेण परिसुज्झइ ॥ ३५ ॥**

– आत्मा, **णाणेण** – ज्ञान से, **भावे** – पदार्थों को, **जाणइ** - जानता है, **दंसणेण** – दर्शन (सम्यक्त्व) से, **सद्दहे** – श्रद्धा करता है, **चरित्तेण** – चारित्र से, **णिगिण्हाइ** – आस्रव का निरोधरूप संवर करता है अर्थात् आते हुए कर्मों को रोकता है, **य** – और, **तवेण** – तप से, **परिसुज्झइ**–पूर्वकृत कर्मों का क्षय कर के शुद्ध होता है ॥ ३५ ॥

**खवित्ता पुव्वकम्माइं, संजमेण तवेण य ।**
**सव्वदुक्खपहीणट्ठा, पक्कमंति महेसिणो ॥**
**॥ ३६ ॥ त्तिबेमि ॥**

– **महेसिणो** – महर्षि, मुनि महात्मा, **संजमेण** – संयम, **य** - , **तवेण** – तप से, **पुव्वकम्माइं** – पूर्वकृत कर्मों को, **खवित्ता**- कर के, **सव्वदुक्खपहीणट्ठा** – सभी दुःखों से रहित होने के लिए, **पक्कमंति** – ज्ञान दर्शन चारित्र में पराक्रम (पुरुषार्थ) करते हैं और उसके फलस्वरूप–सिद्धि गति प्राप्त करते हैं ॥ ३६ ॥ **त्तिबेमि** – ऐसा मैं कहता हूँ ।

**।। अट्ठाइसवाँ अध्ययन समाप्त ॥**

# उत्तराध्ययन सूत्र भाग २ सम्पूर्ण